# ❀ विषय-सूची ❀

## प्रकरण ३

राम—काल (पूर्वार्द्ध)



## प्रकरण ४

राम—काल (उत्तरार्द्ध)

## प्रकरण ५

वर्तमान—काल

# आभार

श्री हिन्दी साहित्य समिति, भरतपुर की स्वर्ण जयन्ती की योजना बनाते समय यह सोचा गया था कि इस अवसर पर एक ग्रन्थ दो खण्डों में प्रकाशित किया जावे। प्रथम खण्ड में समिति के गत ५० वर्षों की सेवाओं का सिंहावलोकन हो और दूसरे में भरतपुर राज्य के स्थापन काल से लेकर आज तक के कवियों का संक्षिप्त परिचय। स्वर्ण जयन्ती के अवसर पर प्रथम खण्ड तो मुद्रित हो ही चुका है, दूसरा खण्ड जो किन्हीं कठिनाइयों के कारण न छप सका था, आज प्रकाशित हो रहा है।

प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रकाशन में भरतपुर के अनेक विद्वानों का, जिनका उल्लेख 'सम्पादकीय निवेदन' में किया गया है, पर्याप्त सहयोग तथा प्रोत्साहन प्राप्त हुआ। समिति उन सभी के प्रति आभार प्रदर्शित करती है।

समिति के अध्यक्ष डा० कुंजबिहारीलाल गुप्त एम० ए०, पी-एच० डी० ने वर्तमान काल के अधिकांश कवियों के जीवन-वृत्त तथा रचनाएं एकत्रित करने तथा इस ग्रन्थ के प्रकाशन में अपने साहित्य प्रेम और कार्य-कुशलता का प्रशंसनीय परिचय दिया। यथार्थ में यह उन्हीं के अहर्निशि परिश्रम का फल है कि यह ग्रन्थ इस रूप में निकल रहा है। इसके लिए समिति उनके प्रति चिर ऋणी है। मैं श्री चम्पालाल मंजुल के प्रति भी हार्दिक आभार अर्पित करता हूँ जिन्होंने छः मास निरंतर परिश्रम करके वर्तमान पांडुलिपि के पाठान्तर दोषों को दूर करके रचनाओं को शुद्ध रूप दिया। समिति के लायब्रेरियन श्री प्रभुलाल गोयल ने जिस तत्परता से इस ग्रन्थ के लिए दो मास काम किया, वह सराहनीय है।

श्री नारायनलाल प्रधानाध्यापक रा० मा० विद्यालय जघीना और श्रीरमेशचन्द्र चतुर्वेदी अध्यापक रा० मा० विद्यालय अघापुर ने अपना अमूल्य समय देकर इस पुस्तक की पाण्डुलिपि तैयार करने तथा प्रूफ पढ़ने में योग दिया, इस लिए समिति उनकी कृतज्ञ है।

श्री हिन्दी साहित्य समिति,<br>भरतपुर (राजस्थान)<br>मकर संक्रांति सं० २०१८ वि०

मदनलाल बजाज<br>प्रधान मन्त्री

# सम्पादकीय निवेदन-

वैसे तो राजस्थान के पूर्वी सिंहद्वार भरतपुर की गणना राजस्थान के अन्तर्गत ही की जाती है और विशेषतया वर्तमान समय में जब कि विलीनीकरण के अनन्तर यह उसका एक प्रमुख जिला बन चुका है, किन्तु वास्तव में यह भू भाग ब्रज प्रदेश का ही अंग है और अति प्राचीन काल से यह ब्रज भाषा, ब्रज साहित्य और ब्रज संस्कृति का एक सुविख्यात गढ़ माना जाता रहा है। एक समय था जब मथुरा, वृन्दावन और गोवर्धन आदि भरतपुर राज्य के अन्तर्गत थे और यहां के नरेशों की विजय पताका समस्त ब्रज प्रान्त पर फहराती थी। यहाँ के नरेश 'ब्रजेन्द्र' कहलाते थे और हिन्दी तथा हिन्दुत्व के रक्षक और उन्नायक माने जाते थे। जहां ये नरेश अद्भुत शौर्य एवम् पराक्रम के लिए प्रसिद्ध थे, वहां कला प्रेमी और साहित्य मर्मज्ञ होने के लिए भी। इनमें से अधिकांश कवि थे और जो कवि न थे, वे काव्य प्रेमी अवश्य थे और कवियों को आश्रय देते थे। ऐसा अनुकूल वातावरण पाकर यहां अनेक जाज्वल्यमान ग्रहों का अभ्युदय हुआ, जिन्होंने न केवल ब्रज साहित्याकाश को अपनी काव्य प्रतिभा से देदीप्यमान ही किया अपितु साहित्य की अभिवृद्धि एवम् विकास में स्पृहणीय योग भी दिया। चन्द्र और सूर्य के समान महाकवि सोमनाथ और सूदन ने क्रमशः शृंगारिक एवम् शौर्य कमल तथा कुमुदवन को विकसित कर अनेक कवियों को काव्य सृजन की प्रेरणा दी। इन कवियों की अमर वाणी ब्रज साहित्य की अमूल्य निधि ही नहीं वरन् अभिन्न अंग भी है, क्योंकि इन काव्य ग्रन्थों से साहित्य की श्रीवृद्धि के साथ २ उसके प्रचार एवम् प्रसार में पर्याप्त योग मिला। अतः यह कहना अनुचित न होगा कि ब्रज साहित्य की उन्नति में भरतपुर वासियों का उतना ही श्रेय है जितना मथुरा वासियों का। भरतपुर जितना ब्रज भाषा पर गर्व करता है उतना ही ब्रज भाषा भरतपुर के कवियों पर भी।

ब्रज भाषा के उत्तरालंकृत काल (१७००—१८८६) के पाँच उप विभागों में से तीन के प्रमुख कवियों—देव, सूदन और पद्माकर का भरतपुर से विशेष सम्बन्ध रहा है। वर्तमान काल में ब्रज भाषा के गौरव सत्यनारायण 'कविरत्न' ने भी अनेक वर्ष भरतपुर में रहकर काव्य सृजन किया।

भरतपुर राज्य को स्थापित हुए तो केवल २३६ वर्ष ही हुए हैं किन्तु इससे बहुत दिन पूर्व यह भू भाग साहित्य सृजन के लिए पर्याप्त उर्वर रहा है। यह भूमि, जहाँ आजकल भरतपुर बसा हुआ है अति प्राचीन काल में कवियों की

जन्म देती रही है। वर्तमान राज्य वंश के पूर्वज भी हिन्दी के शैशव काल में ही कवियों को आश्रय देकर हिन्दी की निरन्तर अक्षुण्ण सेवा करते रहे हैं। विक्रम की ११ वीं शताब्दी में बयाना में वर्तमान राज्य वंश के पूर्वज विजयपाल नामक यदुवंशी नरेश राज्य करते थे। इन्हीं नरेश ने प्रसिद्ध यवन आक्रमणकारी महमूद गजनवी के भांजे सालार मसूद गाजी तथा अबूबक्र कंधारी जैसे आततायियों का हिन्दू धर्म की रक्षा के हेतु, अपूर्व शौर्य एवम् कौशल से सामना किया था। वीर होने के साथ २ ये बड़े रसिक और काव्य प्रेमी भी थे। इनके इस युद्ध का मार्मिक वर्णन विजयपाल रासो नामक ग्रन्थ में प्रसिद्ध कवि नल्लसिंह ने किया है। यह ग्रन्थ प्रारम्भिक हिन्दी काव्य का उत्कृष्ट नमूना माना जाता है।

वर्तमान राज्य के स्थापित होने के बहुत दिन पूर्व १७ वीं शताब्दी में सुकवि प्रसविनी भरतपुर भूमि ने प्रसिद्ध कवि टहकन को जन्म दिया। जिन्होंने संस्कृत महाभारत के जैमिनाश्वमेध अंश का सरल और सरस भाषा में अनुवाद कर जन साधारण को सुलभ बनाया।

औरङ्गजेब की धर्मान्धतापूर्ण नीति के परिणाम स्वरूप सन् १७२२ ई० में महाराज बदनसिंह ने भरतपुर राज्य की स्थापना की और यहां के शासन एवम् राज्य विस्तार का भार रणबांकुरे युवराज सूरजमल (सूदन-कृत सुजान चरित्र के नायक) को सौंपा गया।

भरतपुर के लिये यह बड़े गौरव की बात है कि राज्य के संस्थापक महाराज बदनसिंह सरस कवि थे और कवियों को आश्रय भी देते थे। जिस राज्य का कर्णधार स्वयं काव्य प्रेमी हो वहां कविता का विकास क्यों न हो? बदनसिंह की इस साहित्यिक अभिरुचि का इनकी संतति पर बड़ा गहरा प्रभाव पड़ा। इनके दो पुत्र सूरजमल और प्रतापसिंह जो क्रमशः भरतपुर और वैर के शासक थे बड़े काव्य प्रेमी थे और दोनों ने ही अपने समय में तत्कालीन कलाओं को श्लाघनीय प्रोत्साहन दिया। यदि डीग के भव्य भवन सूरजमल की कलाप्रियता का अक्षय यशोगान करते हैं तो वैर के सुन्दर महल नौलखा बाग और फुलवारी प्रतापसिंह की कीर्ति को। यदि महाकवि सूदन ने अपने आश्रय दाता सुजान के शौर्य वर्णन के लिये सुजान चरित्र की रचना की तो आचार्य सोमनाथ ने प्रतापसिंह की सरस प्रवृत्तियों की तुष्टि के लिये मनोमुग्धकारी "रस पीयूष निधि ग्रन्थ की। इसी दृष्टि से प्रस्तुत ग्रन्थ में सोमनाथ और सूदन को समकालीन होते हुए भी दो विभिन्न कालों के उन्नायकों के रूप में प्रदर्शित किया गया है। शौर्य काव्य की दृष्टि से सूदन तो महाकवि हैं ही किन्तु काव्य प्रतिभा के साथ २ जिस आचार्य के गुण का होना अपेक्षित होता है वह महाकवि सोमनाथ में देखने को मिलता है।

इन दोनों महाकवियों द्वारा शृंगार और शौर्य की जो धाराएं प्रवाहित की गई वे साहित्य प्रेमी मानस को अपनी सरस लहरियों से आप्लावित करती हुई उद्दाम वेग से प्रवाहित होने लगी और इनके युगल सजल तटों पर आसीन कवि विहग रस सीकरों का पान कर अनिर्वचनीय आनन्द का अनुभव करने लगे। कुछ काल के अनन्तर नगर निवासी भागीरथ रूपी राम कवि ने भक्ति रस रूपी सुर सरिता को प्रवाहित किया जिससे भरतपुर की काव्य धारा को नया मोड मिला। शौर्य शृंगार और भक्ति की यह त्रिवेणी इतने वेग से उत्तरोत्तर बढ़ी कि उसका प्रवाह आज तक जन मानस को रसानुभूति करा रहा है।

यह त्रिवेणी बहने भी न पाई थी कि समय परिवर्तित होने लगा। अंग्रेजों के अत्याचारों के परिणाम स्वरूप जनता में राष्ट्रीय भावना का अभ्युदय हुआ। पद्य के साथ २ गद्य का प्रचलन बढ़ा और ब्रज भाषा के स्थान पर धीरे २ खड़ी बोली को प्रोत्साहन मिलने लगा। इसी संक्रमण काल में श्री गोकुलचन्द दीक्षित जैसे बहुमुखी प्रतिभा सम्पन्न साहित्यकार उत्पन्न हुए जिन्होंने कहानी नाटक, इतिहास [illegible] आदि गद्य रचनाओं द्वारा साहित्य की श्रीवृद्धि की। इस प्रकार वर्तमान काल के प्रारम्भ होते ही कवियों ने ब्रज और खड़ी दोनों भाषाओं में काव्य सृजन प्रारम्भ कर दिया। अब जहाँ डा० रांगेय राघव खड़ी बोली में सामयिक रचना कर भरतपुर के साहित्यिक क्षेत्र को गौरवान्वित कर रहे हैं वहां श्री चम्पालाल 'मधुप' और श्री कुलशेखर आदि कवि ब्रज भाषा की सरस रचनाओं द्वारा भगवती वीणापाणि की अर्चना करने में संलग्न हैं। इस प्रकार सरस्वती के इन वरद पुत्रों ने भरतपुर में जन्म लेकर जो अमर काव्य रचना की है वह केवल भरतपुर का ही नहीं वरन् समस्त हिन्दी जगत के लिए एक अमूल्य देन है।

भारती के इन सुपुत्रों की वाणी के अमरत्व को सुरक्षित बनाये रखने की दृष्टि से हिन्दी साहित्य समिति के स्थापन काल से ही अनेक अथक प्रयत्न किए जा रहे हैं। सर्व प्रथम सन् १९११-१२ में यहां के तत्कालीन साहित्यकार श्री मयाशंकर याज्ञिक और विद्यानुरागी अधिकारी श्री जगन्नाथदास विशारद ने भरतपुर के प्राचीन कवियों के ग्रंथों की शोध की और अनेक अमूल्य ग्रंथ ढूंढ निकाले। इन्हीं ग्रंथों में सोमनाथ कृत 'माधव विनोद' नामक ग्रंथ मिला जिसे पढ़कर श्री सत्यनारायण कविरत्न को 'मालती माधव' लिखने की प्रेरणा मिली। खेद का विषय है कि प्रतिकूल परिस्थिति उत्पन्न होने के कारण यह 'शोध' कार्य स्थगित हो गया और आज भी श्री मयाशंकर याज्ञिक के पास ही ये ग्रंथ सुने जाते हैं। इसके अनन्तर सन् १९२७ ई० के प्रारम्भ में श्री बालकृष्ण दुबे ने इस कार्य को नवीन ढंग से करने का स्मरणीय पग उठाया। उनके इस ढंग में सब श्री वैद्य [illegible] कविवर नन्दकुमार प्रेमनाथ चतुर्वेदी, प्रभुदयाल 'दयालु' तथा मा० प्रभुलाल

गोयल ने बड़ी तत्परता से कार्य किया और अथक परिश्रम के पश्चात् भरतपुर कवि स्मारक ग्रंथ प्रकाशित करने के लिए पर्याप्त सामिग्री एकत्रित करली किन्तु दुर्भाग्यवश यह स्मारक ग्रंथ प्रकाशित न हो सका और कुछ सामिग्री स्वर्गीय कविवर नन्दकुमार के पास ही रह गई। स्वर्गीय दुबजी हताश न हुए और वे सब श्री प्रमनाथ चतुर्वेदी प्रभुदयाल दयालु प्रभुलाल गोयल, चम्पालाल मजुल तथा कवि हरीश आदि के सहयोग से प्राचीन कवियों का जीवनवृत्त और उनकी कविताओं के उद्धरण पुनः सकलित करने में जुट गये किन्तु दुबजी की असामयिक मृत्यु हो जाने के कारण स्मारक ग्रंथ की पाण्डुलिपि तयार न हो सकी और न यह ग्रंथ मुद्रित ही हो सका।

सन् १९५५ ई० में समिति के सभापति पद का कार्यभार सम्हालने के अनन्तर मेरी भी यह उत्कट अभिलाषा हुई कि यहां के कवियों के स्मारक ग्रंथ का शीघ्रातिशीघ्र सम्पादित कर स्वर्गीय दुवेजी के स्वप्न को साकार करूं किन्तु समिति के नवीन भवन के निर्माण-कार्य में व्यस्त हो जाने के कारण मैं अपने विचारों को मूर्त रूप न दे सका। दिनांक १८.१०.६० की कार्यकारिणी की बैठक में मेरे साथियों ने मुझे यह कार्य अविलम्ब सम्पादित करने का विचार किया। अतः मित्रों के आग्रह के फलस्वरूप मैंने यह कार्य शीघ्र प्रारम्भ कर दिया परन्तु इसको जितना सरल समझे हुए था उतना न निकला। प्राचीन कवियों की रचनाएं तो थीं किन्तु प्रतिलिपिकों की असावधानी के कारण कार्य सम्बन्धी अनेक त्रुटियां आगईं थीं जिनका निराकरण करना अनिवार्य था दूसरे वर्तमान-काल के बहुत से कवियों के जीवन-वृत्त तथा रचनाएं भी न थीं और प्राचीन कवियों के जीवन वृत्त भी पुनः लिखने थे। इस कार्य में सहयोग देने के लिए मैंने श्री प्रभुदयाल जी दयालु से निवेदन किया। श्री दयालु ने बड़ी तत्परता से काम प्रारम्भ किया किन्तु अन्य कार्यों में व्यस्त हो जाने के कारण वे अधिक समय न दे सके। ऐसी स्थिति में मेरे पुराने मित्र श्री चम्पालालजी मंजुल ने सक्रिय कदम उठाया और छः मास का अथक परिश्रम करके प्राचीन कवियों की रचनाओं को उनकी मूल प्रतियों से (जो समिति के पुस्तकालय में एकत्रित की हुई थीं) मिलाकर शुद्ध किया। यथार्थ में यदि मंजुलजी जैसा काव्य मर्मज्ञ इतना परिश्रम न करते तो यह कार्य असम्भव तो नहीं कठिन अवश्य था। समिति के लाइब्रेरियन श्री प्रभुलाल गोयल का भी पर्याप्त सहयोग मिला।

जैसा पहले कहा जा चुका है यह ग्रंथ बहुत जल्दी में तैयार करना पड़ा है। अतः प्रूफ सम्बन्धी भूलों के अतिरिक्त वर्तमान काल के अनेक प्रतिभा सम्पन्न कवियों के वृत्तान्त जल्दी में रह गए होंगे। आशा है सहृदय पाठक इन त्रुटियों के लिए मुझे क्षमा करेंगे।

यदि इस 'कुसुमांजलि' के अवलोकन से भरतपुर के कवियों को हिन्दी साहित्य का देन और उनका अन्य कवियों के बीच स्थान निर्धारित हो सका तथा हिन्दी जगत के मनीषियों का भरतपुर के कवियों पर शोध-कार्य के लिए कुछ भी प्रेरणा मिल सकी, तो मैं अपने इस प्रयास को पर्याप्त सफल समझूंगा।

श्री हिन्दी साहित्य समिति,
भरतपुर (राजस्थान)
मकर संक्रांति सं० २०१८ वि०

डा० कुंजविहारीलाल गुप्त

# प्रकरण १

## सोमनाथ–काल

---

महाकवि सोमनाथ—भरतपुर राज्य वंश के आश्रय में रह कर ब्रज भाषा काव्य को पल्लवित एवम् पुष्पित करने वाले कवियों में महाकवि सोमनाथ प्रमुख हैं। ये 'ससिनाथ' 'सोमनाथ' और 'नाथ' नाम से काव्य रचना किया करते थे।

महाकवि सोमनाथ के जन्म एवम् कविता काल के विषय में विद्वानों में मतभेद है। मिश्रबन्धु विनोद के अनुसार इन्होंने अपना प्रमुख रीति ग्रन्थ "रस पीयूषनिधि" भरतपुर राज्य के संस्थापक महाराजा बदनसिंह के शासन काल में सं० १७९४ की ज्येष्ठ बदी १० को पूर्ण किया परन्तु ठाकुर शिवसिंह सेंगर इनका जन्म सम्वत् १८८० विक्रम बतलाते हैं। हम ठाकुर साहब के मत से सहमत नहीं हैं क्योंकि "रस पीयूषनिधि" निश्चित रूप से महाराजा बदनसिंह के समय में लिखा गया और महाराजा बदनसिंह का शासन काल सं० १७७५ विक्रमी से १८१७ विक्रमी तक ही रहा। इसलिये मिश्रबन्धु विनोद का मत ही उचित ठहरता है। इनके मरणकाल के विषय में भी कुछ नहीं कहा जा सकता।

इनका जन्म मथुरा नगर के चतुर्वेदी (छिरौरा) वंश में हुआ था। इन्होंने अपने वंश के सम्बन्ध में लिखा है कि छिरौरा वंशी नरोत्तम मिश्र के देवकीनन्दन एवं कण्ठ नामक दो पुत्र थे। देवकीनन्दन के नीलकण्ठ, मोहन, महामणि और राजाराम नामक चार पुत्र हुए, जिनमें नीलकण्ठ के उजागर, गंगाधर और सोमनाथ उत्पन्न हुए। नरोत्तम मिश्र जयपुर नरेश महाराजा रामसिंह (राज्यारोहण-काल संवत् १७२४) के मन्त्र-गुरु थे। सोमनाथ जी के पिता नीलकण्ठ मिश्र अपने समय के प्रसिद्ध कवियों व ज्योतिषियों में गिने जाते थे।

बाल्यकाल श्री कृष्ण भूमि मथुरा में व्यतीत कर सोमनाथ जी नवाब आजमखाँ के यहाँ गये और उनके लिए इन्होंने 'नवाबोल्लास' नामक ग्रन्थ की रचना की। तत्पश्चात् ये महाराजा बदनसिंह के कनिष्ठ पुत्र प्रतापसिंह जी के आश्रय में आकर स्थायी रूप से भरतपुर में रहने लगे। यहाँ पर इन्होंने अनेक

इनकी कृतियों में से कुछ उदाहरण लीजिये —

## नवाबोल्लास

### ईद वर्णन

धन अवनी को गुनवंत गाजी आजमखां,
इन्द्र मान इन्द्र को विलास परसत है ।
बाजत मृदंग बीन मधुर मधुर मंजु,
तानकी तरंगन मो रंग दरसत है ॥
कुंदन लता सी दासी काम कन्या सी बाल
नृत्यत अनंत अंग रूप सरसत है ।
नजर बिलंद सो गयंद बक्सत रीभि
करन सो कंचन को मेह बरसत है ॥

### बकरीद वर्णन

पण्डित परम गुन मण्डित विबुध जिमि
उच्चरत विमल कवित्त गुनवन के ।
नृत्यत अनेक नृत्य कारक अनंत गति
गावत सुघर सम किन्नर सुमन के ॥
सोमनाथ कहत मुबारकी चहूँघा चारु
चायन सों चतुर नरेन्द्र देश देश के ।
आजमखां गाजी को विलोक बकरीद आज,
फीके होत सुघर समाज अमरेश के ॥

### दशहरा वर्णन

( इस छन्द के प्रथम तीन चरण ही मिले हैं चौथे की पूर्ति सोमनाथ जी को न होकर छन्द पूर्ति मात्र है )

साहि आज सरस सभा में दसहरा मान
आजमखां आय पुरहूत सो प्रवीनो है ।

पारावार तारन हू को कर्ता हुस्यार को ।
भसम सिंगारे को लिलार पर धारे-ज्योति
चंद की कला की या पिनाकी प्रान प्यारे को ॥

## रामकला-धर

### बड़ी चौपाई

श्री बदनसिंह ब्रजमंडल नायक जग जाको जस छायो ।
ताकौ कुंवर प्रतापसिंह वर आनन्दन अधिकायो ॥
तिहि निमित्त कवि 'सोमनाथ' ने रामचरित्र बनायो ।
रामकला धर नाम ग्रन्थ को प्रथम मयूख लसायो ॥
कर जोडे ठाढ हनुमन्तहि प्रभु राम जो बाल ।
सुनि अब तत्व कहतु हो तो सों मेर भक्त अमाल ॥
एक आतमा अरु अनातमा परमातमा सु तीजो ।
जीवर प्रकृति ब्रह्म क्रम ही तें तीनों उर गुनि लीजो ॥
तीन भेद है जस नभ के डीठि सवन के भाव ।
महाकाम है पहिलौ दूजो घटा काश छवि छाव ॥
अरु प्रतिबिंब तीसरो-भेद सुश्रुति- प्रगट बतायो ।
इही भांति चतन्य तीन विधि सोमनाथ न गायो ॥

### सवैया

है रघुनाथ दयाल सुनो अब मैं निहचै तुव पाइ पखारि हों ।
काठ सो पाहन म कहा भेद, मनुष्य करे नहिं और विचारि हौं ॥
ए पग पंकज रावर के, तिनकी सह आन क्या औरज धारि हों ।
या कहि सप्रेम धाइ मनाह न फेरि कह्यो भव पार उतारि हौं ॥

### दोहा

अथ अविद्या त प्रगट दृष्टान्त समुदाय ।
निरम चेतन न्ति सो प्रतिबिम्बनि है आय ॥
जीय लोक के मध्य ह्वा जीव कहत सब ताहि ।
विगत अविद्या ब्रह्म हीं भानो लखत उदारि ॥
देहं बुद्धि मन प्रान को, जब लों है अभिमान ।
तब लौं कर्ता भागता सुख दुख को मुनिज्ञान ॥

पर ब्रह्म को नाहिंनें, यह समार विचार ।
तुम स नाहिं अजान को, लेस जगत भरतार ॥
हम अमारो हैं सत्र मने मूढ़ अविवेक ।
तुम अतय सदा अमल, आनंदमय प्रभु एक ॥

# रस-पीयूषनिधि

## गीतिका छन्द-लक्षणम

सगन जगन जुग भगन पुनि रस गन लघु गुरु होय ।
बीस वरण या गीतिका बरनै कवि सब कोय ॥

### उदाहरण

परम सु हालत फूल चन्दन अंग अंग सजन हैं ।
रति रत एक सुभाय सौं नित पथ हरन नैन हैं ॥
'सोमनाथ' प्रीतम सांवरे मद्य माय मोद बढ़ाय हैं ।
सरसाय मैन सनेह की सुखदाय कठ लगाय हैं ॥

## सयोगशृंगार-लक्षणम

दम्पति मिलि विहरत जहाँ, स मत कहत प्रवीन ।
ताहि सजोग सिंगार कहि बरनत सुकवि कुलीन ॥

### उदाहरण

जगमग जटित जवाहर की सरजाम
पूरे से अनुपम बिछौना सरसान हैं
मेरा तन मन रति काम से सुघर राज
सरगज बसन श्रौ भूषन समान हैं ।
'सोमनाथ' कहै चित चाहन सौं मोद भर
प्रेम रस रगन की बान बखान हैं ।
गलबाही दम्पति परस्पर दे प्रात आजु
रगमगे सोभित निरखि मुसिक्यात हैं ॥

### अथ रूपकातिशयोक्ति लक्षणम्

केवल जहं उपमान को कहिवो है सुखदानि।
रूपक अतिशय उक्ति सो रसिक लेहु पहिचानि ॥

### उदाहरण

थर हर कुन्दन कदलि अरविन्दन प
गुंजरत भवर समीप मन्दर हैं।
फरकत कोक सुरसरि की तरग मग
भेटनि कलप वलि काम तरुवर हैं ॥
विद्रुम सुरगनि मं हीरा की जगत जोति
'सोमनाथ' कहै सो मधुरता को घर है।
देखो लस दामिनी मे छन्न जल धर माहि
नक्षत्रपनि अंक मे विचित्र निकर है ॥

### विभावना लक्षणम्

विना हेतु जहं कारज सिद्धि।
सा विभावना जान प्रसिद्धि ॥

### उदाहरण

अलवला रुचि मो रुची उहां वदन की छांह।
विन ही पिय निरख हरषि विहसि पसारं बांह ॥

### विट सखा लक्षणम्

काम कलि की बात अरु दूतपन मे ठीक
नरउन यं विट सखा के वरनन है कवि नीक ॥

### उदाहरण

काहे को गुमान मानि केसर लगाई अग,
सग मलियागिरि के नक ना मिरायगी।
फूलन की पाखुरी विछाय त न ह्वै है कछु
सुमनि सभीन की डिठोरी अकुलायगी ॥

माइ सुमीनि और ध्रुव छौना ।
भीजगय अमुनन गहि मौना ॥

मत्त-गयन्द

सुंदर मन्दिर अवर औ बहुरंग तुरंग मतंग अमाने ।
कंचन के मनि मंडित साज सजे तरुनी अरु पुत्र सयान ।
बाग बड़े कल्पद्रुम के शोभनाय जुदेत मनोरथ दान ।
ते ध्रुव मान नहीं अपने सपने के समान सबै पहिचान ॥

## रामचरित रत्नाकर

कवित्त

जैसे तजवन्तनि में उद्धत प्रभाकर औ,
पव्वयनि मध्य हिमवंत ज्यों पहार है ।
सिंधुन के मध्य ज्यों गम्भीर छीरसागर है
नरन में त्यों तुम न विक्रम को पार है ।
रामचन्द्र सुनो रावरे के सम कोऊ अब
जग में न दूजो यह बात निरधार है ।
बरुन कुबेर न असुर जम नाम जम
पावक समीर न पुरंदर उदार है ।

नाराच छंद

चली बुझाइ गेल ते अनन्त नीर धार है ।
नम प्लवङ्ग वीर औ मतंग वार वार है ॥
धप प्रचण्ड वृक्ष डार पात मूल तच्छन ।
चल्यो महेन्द्र प जव समीरनन्द गच्छन ॥
अनेक रंग की चली अनेक धार छूटि कै ।
अनिन्दता गिरिन्द्र की गई शिला सुफूटि कै ॥
मनस्सिला शिला बिसार हरिताल सो मिली ।
समीरनन्द वीर के प्रचण्ड पाग सों मिली ॥
अविरण ताम चम्पिक शिलानि दूध सम्भव ।
स धूम ज्वालमा नग भुजंगान मुकुट छुण्डन ॥

भजे मनत्र नाग वृंद बुद्धि चित्त धारि क।
हुत मन्त्र कनक सों मुयान को विमारि क॥

छप्पय

चण्ड फुरहुरी मंडि धरत उद्दंड मचक्क।
विकट कण सबोंचि पुच्छवरि उच्च उचक्क।
चल्यौ व्याप के पथ कपिनि कुंजर वन मड्यौ।
हनूमन्त उद्दाम चित्त आनन्द घमड्यौ।
त्यौ महिन्द्र पवे सब शृंगे गई दरकिर क।
त्व चल्यौ नीर चहुँ मार त सरिको मिना करकिर क॥

माधव-विनोद

भमवतु वदन मतङ्ग कुम्भ उलग ग्रग धर।
वन्दन वन्दित अनुण्ड कुंडलित गुण्डि सिद्धि घर।
थचन मनिमय मुकुट जगमग शुभ्र शीश पर।
लोचन तीन विशाल चारि भुज ध्यावत सुरनर।
'गनिनाथ' नन्द स्वच्छन्द नित, काटि विघन छरद्वन्द हर।
जय बुद्धि विलग अमन्द दुति, इन्दु भाल आनन्द कर॥

रास पञ्चाध्यायी

सवैया

रावरी हाँसी विनोदनि सों भ्रम गोंमुरी की सुनि नाम नरेरी।
जागि उठी मनमथ की अगिनि छिनो छिन बाढत भाँति घनेरी।
सींचौ हम अधरामृत सों 'गनिनाथ' कहौ जिनि आन करेगी।
नातर या विरहानल में जरि ह्वायगी मान्ह भभूति की ढेरी।
मनमथ मनोहर मूरति न्याम न क्या अबला दग्मावन हौ।
मरमाइ में नेह मनोविधि मा मुस-मोद न कमा वग्मावन हौ।
'गनिनाथ' गुमान कहो किनहो विरही विरहै परसावन हौ।
यह बात न चाहिय नाथ तुम्हें जु हमें इतना तरसावन हौ॥

खान पियन दों गल्लें भूलीं साहम नहीं ठहरदा है ।
विधि का मान बराबर गुजर निमि न्नि आठ पहरदा है ॥
बिन तेरा मुख दखे जानी काम कहर अति करदा है ।
'सोमनाथ' नहीं स कसा दिल अन्दर विच परदा है ॥
नरदबन्द वे अरन्न कन्हैया जे पन को प्रनपार हैं ।
पार नजर-पहिचान गहगही गुरव दरद उसाते ह ॥
प्रम पन्थ में डग द जानी अब क्यो हिये अहरदा है ।
'सोमनाथ' नहीं स कसा दिल अन्दर विच परदा है ॥

# रस-विलास

## छप्पय

उदय दिवाकर रंग-अंग आभा वर धारिनि ।
त्रिनयन चन्द लिनार ईस अरधंग विहारिनि ।
सिंह वाहनी सिद्धि चारि भुज आयुध मंडिनि ।
जुग्गिनि मंडल संग चाड दानव दल खंडिनि ।
बहु बुद्धि वृद्धि वरदायनी माहनि सुर नर मुनि मननि ।
रजे सहाय 'ससिनाथ' की जय जय सिंधुर मुख जननि ॥

# नायिका-लच्छणम्

## दोहा

सुन्दर बेलि कला चतुर, भूषन भूषित अंग ।
इहि विधि बरनो नायिका रस को पाइ प्रसंग ॥

## उदाहरण [कवित्त]

मारुति बधू सी मारी सुन्दर सुगंध सनी
जगमग दह दुति कुन्दन क रंगसी ।
गौन सुघराई की-सी मौंव अरविंद मुखी,
ननन की गति गुन नरन तुरंग सी ।
छूटनि चरैया मनि-भूषन, मयूष चारु,
'सोमनाथ' लाग यानी उपमा विरग सा ।
राज रति मन्दिर अनग अगना सी आजु,
वाल अंग अंगनि म जोवन तरग सी ॥

## सुजान विलास

**सवैया**

आश्रमनि में द्रुम पुञ्ज निकुञ्ज प्रफुल्लित सौरभ की भरनी है।
चारु प्रभाकर की तनया अरु चारि पदारथ की करनी है।
नित्त जपै 'सोमनाथ' हिये जहँ की रज पापन की हरनी है।
लोकन सों बरनी बरना दुख की हरनी ब्रज की धरनी है॥

**कवित्त**

प्रबल प्रताप दोनों भाँति सों बिराजै जाके
अरिन के पीर, सोर धमक निसान की।
ठट्ट मरहट्टन के निघट्ट डारे बानन सों
सेम सर लेत है प्रचण्ड किरपान की॥
'सोमनाथ' कहै सिंह सूरज कुमार जाकौ,
साथ त्रिपुरारि की सी लाज बखौन की।
चढ़ि कै तुरंग जङ्ग रंग करै सेलन सों,
तोरि डारी तीखी तरवार, तुरकनि की॥

२—टहकन कवि—इनके पिता का नाम रघीलदास था। ये जाति के खत्री और चौपड़ा गोत्र के थे। इनका निवास स्थान जलालपुर था जो तहसील नगर में एक प्रसिद्ध गाँव है। इन्होंने अपना परिचय स्वयं इस प्रकार दिया है—

टहकन कवि जलालपुर बासी।
छत्र धर्म नन्दलाल उपासी॥
पिता रघीलदास जग नामा।
जाति चौपड़ा कुल अभिरामा॥
समय पाय कवि गयो सियाही।
रूप अतु भाषा करी तहाँ ही॥

टहकन का कविता काल विक्रम की १७वीं शताब्दी का आरम्भ सिद्ध होता है। इनका बनाया हुआ जयमनअश्वमेध नामक ग्रन्थ पाया गया है। यह २०×३०/८ साइज का ३५ पृष्ठ का ग्रन्थ है। इसमें ७३ अध्यायों में महाभारत के अश्वमेध पर्व की कथा दोहे चौपाई तथा सोरठों में लिखी है। ग्रन्थ निर्माण काल अषाढ़ बदी १२ बुधवार संवत् १६०६ है जिसे स्वयं कवि ने इस प्रकार लिखा है—

काव्यानन्द में मग्न रहते थे, इसका कारण वातावरण था। इनके पूर्वज काव्य प्रेमी रहे थे। अतः आपने भी इस सम्पत्ति को धरोहर रूप में प्राप्त किया और बचपन से ही काव्य सृजन करते रहे। आपकी महत्वपूर्ण कृति भाषा तिलक उपलब्ध हुई है, किन्तु गणेश वाहनों द्वारा खंडित हो गई है। इस पुस्तक के अन्तर्गत मिश्र परिवार का क्रम बद्ध सुन्दर परिचय मिलता है। हिन्दी के साथ २ इनका संस्कृत का अच्छा ज्ञान था।

आपके कविता काल के विषय में विद्वान् एक मत नहीं है। उसका कारण यह है कि उन्होंने अपनी रचनाओं के अन्तर्गत कहीं भी इसका उल्लेख नहीं किया है। अतः आपका कविता काल अनुमानतः सम्वत् १७६० ठहराया है।

इनकी भाषा के विषय में पाठकों को भाषा तिलक से पूर्ण परिचय मिलता है जिसमें उन्होंने विशुद्ध ब्रज भाषा नवीन छन्द एवं अलंकारों का प्रयोग किया है। इनके काव्य के कुछ उदाहरण द्रष्टव्य हैं —

## असंभव भणित

### कवित्त

कमल मृणाल तन्तु सिव सस वारि रज छ
कीरति समुद्र गामिनी के तट बैठि किनि।
बकुल मुकुल दाम परिमल तौलि तौलि
मग्नमकलि अग लाइयतु कहि किनि।
चन्द्रव रात सुभ-सीतल समीर गुन
साजि नजि लाज कहि पियौ सुधा पय किनि।
मदन मनोरथ पथिक पिय भेटि भेटि,
बिन गुन गार हिय उपर धरायौ किनि॥

## गुंफ नाम शब्दालंकार

### दोहा

शब्द निरथक हू जहा रचना ते सुख देय।
गुंफ नाम सो जानिये शब्द विभूषण तेय॥

### सवैया

भृंग रगी सुम प अनेक सुरूपानि भूमति भूमनि छाई।
पायन पजनि को मनक, कटि किंकिनि घुंघर त्यों छुननाइ॥
नाच उछाह लिये लगे लालु अनोमनि औ बनिता घिर आई।
थाता थेई थाता थई शब्द करत सर बाजन तार सब मन भाई॥

भारती वृत्ति

कोमल और उद्धत रचन अथ सुकोमल आनि ।
कठिनाई न तिहि सरिस, वृत्ति भारती जान ॥

उदाहरण

भृकुटि निकट छिटकी अलक, रही सुलभगी छाय ।
मकरध्वज धनु सों लगी मनु जीवा दरसाय ॥

८—कृष्णलाल भट्ट—'कलानिधि' 'लाल कला निधि' और 'कृष्ण कला निधि' आदि अनेक उपनामों से कविता करते थे। भरतपुर राज के संस्थापक महाराजा बदनसिंह के पुत्र श्री प्रतापसिंह से आपका घनिष्ठ सम्बन्ध था जैसा कि इनकी रचनाओं से विदित होता है—

'ब्रजराज कुँवर विराजि हैं, सु प्रतापसिंह उजागरे ।
तेहि हेत विरचित कवि कलानिधि चारु ग्रन्थ गुनागरे ॥

कलानिधि का भरतपुर के अतिरिक्त बूँदी, जयपुर तथा मथुरा आदि में भी रहना पाया जाता है। देवकवि के आश्रयदाता राजा भोगीलाल के यहाँ भी इनका अच्छा आदर था। इन्होंने राजा भोगीलाल के लिये 'अलंकार कलानिधि' नामक ग्रन्थ लिखा। इनका अधिक समय प्रतापसिंह के आश्रय में ही व्यतीत हुआ। इनके लिये इन्होंने वाल्मीकि रामायण के बाल-काण्ड, युद्ध-काण्ड और उत्तर काण्ड आदि की भाषा में रचना भी की।

केशव की भाँति बहुमुखी प्रतिभा व पाण्डित्य का आभास इनमें मिलता है। ये संस्कृत के विद्वान थे। इन्होंने उपनिषदों का शंकर भाष्यानुसार गद्यानुवाद किया है जो प्राचीन हिन्दी गद्य का एक नमूना कहा जा सकता है। महाकवि केशव के समान इन्होंने आचार्यत्व में भी ऊँचा कदम उठाया है जैसा कि इनकी रचना 'शृंगार माधुरी' एवं 'अलंकार कलानिधि' से विदित होता है। इन्होंने रामचन्द्रिका की पद्धति पर विविध छन्दों में वाल्मीकि रामायण का भाषानुवाद भी किया है। भाषा भावानुकूल सानुप्रासिक एवं ओजस्वी है। शृंगार में कोई कोई छन्द तो मतिराम के रसराज की टक्कर के हैं। इनका कविता-काल विक्रम संवत् १७९६ से १८१० तक ठहरता है। इनके निम्नलिखित हस्तलिखित ग्रन्थ मिलते हैं—

(१) शृंगार-माधुरी (बूँदी नरेश बुधसिंह के लिए सम्वत् १७६९ में लिखित)
(२) अलंकार-कलानिधि (राजा भोगीलाल के लिए लिखित);
(३) उपनिषत्सार (इनकी यह पुस्तक स्वान्तः सुखाय मालूम होती है)

(४) दुर्गा माहात्म्य (भरतपुरान्तर्गत वैर के राजा प्रतापसिंह के लिये संवत् १७९० वि० में लिखी गई)
(५) रामायण बालकाण्ड, युद्धकाण्ड और उत्तरकाण्ड (यह भी राजा प्रताप सिंह के लिये लिखी गई)

इनके अतिरिक्त संस्कृत में एक 'रामगीता' नामक पुस्तक भी इन्होंने लिखी है जो जयदेव कृत 'गीत गोविंद' की परिपाटी पर है। माधुर्य की दृष्टि से कहीं कहीं यह जयदेव के समकक्ष दिखलाई पड़ते हैं।

इनकी कविता के कुछ उदाहरण प्रस्तुत किये जाते हैं—

## शृंगार माधुरी

दोहा

हुकम पाय नृप को सुकवि 'सकल कलानिधि' लाल।
यह शृंगार रस माधुरी, कीन्हीं ग्रंथ रसाल॥
सम्वत् सत्रह सौ वरस उनहत्तर की साल।
सावन सुदि पून्यो सुदिन, रच्यो ग्रंथ तत्काल॥
छत्र महल बूंदी तखत, कोटि 'सूर' सम नूर।
बुद्धिबली पतिसाह के, कीन्हीं ग्रंथ हुजूर॥

सवैया

सब भूपनि के सिर अवतंस महा सिव प्रेम नरिंदवती।
महि मान महिम्मत हिम्मत की हद किम्मति की हद हिंदवती।
सुख सौं सरसी सरसी सरसी सरसीरुह सौरभ वृंदवती।
गुण सौं नगरी नगरी नगरी अधिराज बिराजत बूंदवती॥

## अलंकार कलानिधि

सहेतुक विप्रलम्भ [सवैया]

एक समै इन मानिन में विधिनाहि अराधि महा वर पायो।
ता दिन ते अलि नन्दकुमार विलोकन ही इनको मन भायो।
मान भरी अलि भूल परी उन थाप दियौ तन तापन तायो।
राम दई धन दम्पन को अरु दम्पन संग निमेष लगायो॥
कंचन की ग गेंद मनोहर कंचुकी माँझ छिपाइ धरी है।
त अब दीजिये दीजिये कहि या बालि हँस ठिग आइ हरी है।
बाल बिना  बनाइ हँसी तज ओठनि दंत उजास भरी है।
मानो नये द्रुम पल्लव ऊपर कुन्दकली खिलिकें बिखरी है॥

## उपनिषदसार

दोहा

चरण कमल श्रीराम के अकथ सुखानंद मूल ।
जिहि रज सो पावन ह्वै, पायौ धाम अतूल ॥
भाष्यकार भगवान जे, कहे सूत्र पर ग्रंथ ।
तही ग्रंथ संक्षेप सो, समुझौ सुमनि सुग्रंथ ॥

### तत्तिरीय सूत्र

नमो ब्रह्मणे । नमस्ते वायो । त्वमेव प्रत्यक्षं ब्रह्मासि ।
त्वमेव प्रत्यक्षं ब्रह्मावादिषम् । ऋतमवादिषम् ।
सत्यमवादिषम् । तन्मामावीत । तद्वक्तारमावीत् ।
आवीन्माम् आवीद्वक्तारम् ॥१२॥ ॐ शांति शांति शांति ॥

अर्थ

"ब्रह्म जो वायु रूप है ताको नमस्कार होऊ, आगे हूं वायु ताको नमस्कार होऊ, इहां परोक्ष प्रत्यक्ष दोऊ करि वायु ही कहियत हैं। अरु तुही वह इन्द्रिय और प्रत्यक्ष ऐसो ब्रह्म है जाते तातें ताही को प्रत्यक्ष ब्रह्म कहूँगो। उत कहै शास्त्र अनुसार कर्त्तव्य के अनुसार बुद्धि में भली भांति निश्चित जो अर्थ सोऊ तो आधीन है। तातें ताही को कहूँगो। सोई अर्थ वाक काम और सम्पन्न कीजियत सत्य कहिबे सोऊ ता आधीन है सो सम्पन्न कीजियत है।"

### दुर्गा माहात्म्य

सवैया

धर्म संजुत कर्म सबै करिहैं अति आदर ह्वा सो सदाई ।
धारत है तिनकों प्रतिपाल जु राखत बुद्धि सदा थिरताई ।
ते पुनि स्वर्ग कूं जात सदा नित पाइ प्रसाद तिहारो ही पाई ।
तातें तुही तिहुं लोकन में इक देव सदा सबको फल दाई ॥

### रामायण

दोहा

जस थी कुंवर प्रताप ने, ठयो ग्रंथ को मान ।
रामायण भाषा कियो सुकवि 'कलानिधि' जान ॥
बालकाण्ड अरु युद्ध अरु उत्तरकाण्ड उदार ।
रचे भट्ट 'श्रीकृष्ण' ने, मंजुल प्रेम प्रसार ॥

आस पास ठहराया जाता है। आपके पद्य बड़े सरल सरस और हृदय ग्राही हैं। उदाहरण के लिए कुछ छन्द प्रस्तुत किये जाते हैं —

कवित्त

अरे मेरे मूढ मन ! काहे चिन्त होत,
चतुरभुज चिंतामनि तेरी चिंता हरि है।
बंशीधर अवर विश्वभर कहावत है
मोसे दीन दुखिया को कैसे करि बिसरि है।
असरन सरन ऐसो विरद जो धरावत है,
भीर पर भजन की कैसी भांति करि है।
बारन की बार कछु करी ना अबार सो तो
अबकै अबार यथा हमारी बार करि है॥

गिरि को उठाइ ब्रज गोप को बचाइ लियो
अनल ते उबार काहू बालक सभारी को।
गज की गरज सुनि आहत छुडाइ दियो
राख्यो व्रत नम धरम पडवन की नारी को।
राखे गज घटा तर बालक विहगम के
राख्यो पन भारत में भीषम व्रतधारी को।
त्रिविध तापहारी निज सतन सुखकारी एक,
मोहि तो भरोसो भारी ऐसे गिरधारी को॥

कहा भयो जो पै तुम द्वारिका के राजा भये,
गोकुल के वासी खट्टी छाछ के पिवया हो।
कच्छ मच्छ रूप बाराह नरसिंह भये,
कहूँ हाय बावन आछे स्वांगो भरया हो।
धेनु के चरैया गुंज माल के रखैया कहूँ
बंसी के बजैया अरु बन के रहैया हो।
टेरत हो प्रान गन पूछत न मेरी बात
जानी हम घात भृगु-लात के सहैया हो॥

—:०:—

# प्रकरण २

## सूदन-काल

महाकवि सूदन—इनका जन्म मथुरा में माथुर चतुर्वेदी कुल में हुआ था। इनके पिता का नाम बसन्त चतुर्वेदी था। इन्होंने 'सुजान-चरित्र' में अपना परिचय इस प्रकार दिया है—

मथुरा नगर सुवास, माथुर कुल उत्पत्ति वर।
पिता बसन्त सुनाम, 'सूदन' जानहु सकल कवि॥

जिस प्रकार महाकवि भूषण ने महाराष्ट्र केसरी शिवाजी के वीर चरित्रों का वर्णन कर समाज में ख्याति प्राप्त की उसी प्रकार इन्होंने भी भरतपुराधीश सूरजमल के वीर चरित्रों का वर्णन कर साहित्य समाज को चकित कर दिया था। यह महाराज के साथ युद्धों में उसी प्रकार रहते थे जिस प्रकार पृथ्वीराज के साथ चन्दबरदाई। सूदन की रचनाओं से यह विदित होता है कि यह केवल कविता के ही नहीं वरन् तलवार के भी धनी थे। युद्ध कुशलता इनकी रचनाओं में टपकी पड़ती है। मिश्र-बन्धुओं ने इनके विषय में लिखा है कि 'इन्होंने आँखों देखे युद्धों का वर्णन किया है'। हमारा मत इस विषय में यह है कि इन्होंने युद्धों में स्वयम् भाग लेकर पूर्ण अनुभव के साथ रचना की है। इनका कविता काल सम्वत् १८०७ से १८१० तक माना जाता है। इनकी उपलब्ध रचना 'सुजान-चरित्र' है जिसका प्रकाशन ना० प्र० स० काशी से हो चुका है।

सुजान-चरित्र के सम्बन्ध में विद्वानों का मत है कि यह रचना अपूर्ण है। सम्भव है कि कवि के स्वर्गवास हो जाने से पूर्ण न हो सकी हो। इस ग्रन्थ में वीर काव्य में रीति काव्य तक की प्रवृत्ति एवं परम्पराओं का दर्शन होता है। इसमें वीर रस प्रधान है। इसमें रस के अनुकूल ही ओजस्विनी एवं कड़कती भाषा का प्रयोग किया है। भाषा सरस ब्रज भाषा है। इस ग्रन्थ की भाषा से ज्ञात होता है कि कवि को देश की बहुत सी भाषाओं का ज्ञान था। दिल्ली की लूट में पंजाबी, महाराष्ट्री पूर्वी, बंगाली तथा गुजराती आदि सभी बोलियों का स्त्री पात्रों में प्रयोग कराया है। ग्रन्थ के प्रारम्भ में कवि ने अपने पूर्ववर्ती एवं समकालीन कवियों की वन्दना कर अपना-वन्दना का परिचय दिया है। यह ग्रन्थ काव्य के साथ २ इतिहास की भी पूर्ति करता है। कवि ने अनेक छन्दों का प्रयोग बड़ी कुशलता से किया है। इनकी शैली में उत्कृष्टता तथा वर्णनों में ओज की मात्रा प्रचुर परिमाण में मिलती है। वर्णित दृश्य का चित्र सा खींच देना इनकी

विशेषता है। इनकी रचनाओं में केवल यमक अनुप्रास आदि अलङ्कारों की छटा ही नहीं दिखलाई पड़ती वरन् अनेकों अलङ्कार स्वाभाविक रूप से आकर पाठकों को रसप्लावित किये बिना नहीं रहते। 'सुजान चरित्र' में वर्णित आठ युद्धों में प्रत्येक युद्ध के पश्चात् हरिगीतिका छंद में उस अध्याय का संक्षिप्त वर्णन करना इनकी निजी शैली है जिसकी परम्परा भरतपुर के सभी कवियों में पाई जाती है। वीर रस के अतिरिक्त इनकी कविता में अन्य रसों के भी बड़े ही सुन्दर भाव पूर्ण छंद पाये जाते हैं, जो अपनी समता नहीं रखते।

## सुजान-चरित्र

### कवित्त

अदिति असोक भरी सोक भरी दिति और,
दोस भरी पूतना, अदोस भरी ओपिका।
कंस हिये भौ भरी अभौभरी अधवंस,
पंडव के कीरति, अकीरति की लोपिका।
लाज भरी द्रौपदी सुजान भरी ब्रज-भूमि
कुबरी इलाज भरी साज सद सोपिका।
देवकी अनंद भरी ऊग "अजचन्द" धरी,
भाग भरी जसुदा सुहाग भरी गोपिका॥

अनी दोऊ बनी घनी लोह कौह सनी घनी,
धमनु की मनी बान बीनत निषंग में।
हाथी हूटि जात माथी नग न थिरात भौन
भारती में हात नग कीरति-तरंग में।
भानुकी सुनासी कवि सूदन निकासी तेग,
आहत सराहत कराहत न अंग में।
वीर रस रंग में यों आनन्द उमंग में सो
पगु पगु अग्र होत जोधन को जंग में॥

### छप्पय

मिली परस्पर डीठि वीर पग्गिय रिस अग्गिय।
जग्गिय जुद्ध विरुद्ध उद्ध पलचर खग खग्गिय।
भग्गिय सद्द शृगाल बात दै भाल उमग्गिय।
लग्गिय प्रेत पिसाच पत्र जुग्गिन ले नग्गिय।
रग्गिय सुरंग रंभादि गन इन्द्र रहस आवाज दिय।
मराठ करकि उद्दार भर दुन्द मिसाद जर भ्रम भ्रमिय॥

कवित्त

बाघ बिष चाये भया घटमुख राम देखि,
आसन मे राम बस बास जाबी अचल।
भूतन के खया आस पास के रमैया,
और बानी के नथया हू क ध्यान हू ते न चलै।
चल बाघ वाहन बसन को गयद खाल,
भाग औ धतूरे की पसार देतु सचल।
घर को हवालु यहै संकर की बाम कहे,
लाज रहै कैसे पूत मादक कूँ मचल॥

कवित्त

श्रोनित-अरघ डारि लुत्थि जुत्थि पावडे द,
दारू-धूम धूप दीप रजक की ज्वालिका।
चरबी को चदन चढाय पल टूकनुके,
प्रच्छन अखड गोला गोलिन की चालिका।
नवद मीबौ साहि सहित दिल्ली को दल,
कामना विचारी मनसूर पन-पालिका।
कोटला के निकट बिकट अरि काटि सूजा,
भलो विधि पूजा कै प्रसन्न कीनी कालिका॥

मालती छन्द

फिरयौ मनसूर कियो बलपूर कन्यो करि कोप परें बहु तोप
कर सन मान बुलाइ सुजान कियो बहु मान बजीरहिं आन
लियौसु अगार-सुजान कुवार कियो, सुपयान, दुहूँ बलवान

आभीर छन्द

पुनि उतरि पार जमुना अपार उन में पठान हुव सावधान

दोहा

एक ओर मलार दलु, दूज सिहसुजान,
उतहि कहेते अग्गधरि, मनसुर आप पठान॥
चहूँ ओर घौसान के, छाए सद्द महद्द।
मनहुँ गगन मिलन कों, आयो सिधु बिहद्द॥
दोउ जाम जोतन लगे खडे सुभट बिनु जग-
राय सुजान के दलमलनु आग भरी उमग॥

८–रंगलाल — इनका जीवन वृत्तान्त कहीं भी उपलब्ध नहीं है, केवल मिश्र बन्धुओं ने इनको अपने 'विनोद' में ८२५ वीं संख्या पर लिखा है और कविता काल १८०७ वि० माना है। यद्यपि आप महाराज सूरजमल के दरबार में रहा करते थे, किन्तु उनके सम्बन्ध में आपकी कोई रचना नहीं मिलती, केवल महाराजा जवाहरसिंह की प्रशंसा का एक छप्पय प्राप्त है जो नीचे उद्धृत किया जाता है। ऐसा अनुमान होता है कि सूरजमल के निधन के पश्चात् ये महाराज जवाहरसिंह के आश्रय में रहे हों।

छप्पय

जटित जवाहर मल्ल, रल्ल चहु दिसि अति हल्लिय ।
गहर नदिय खल भलत, फनपती थर थर मल्लिय ।
तरवर घन गिर परत, होत कुम्भा हल भारिय ।
हय ही सौ धर धसक मसक नर मिलत न नारिय ।
चढ़ि हक निमक अभंग मल, प्रगट जग दल जात तव ।
सुज्जान नंद रंगलाल भनि कुल बदनेस सुभाति इव ।।

९–अखराम — कविवर अखराम-भरतपुर नरेश सूरजमल के दरबारी कवियों में से थे। ये जाति के ब्राह्मण थे और हिन्दी संस्कृत, ज्योतिष शास्त्र, पुराण आदि के प्रकाण्ड पण्डित थे। याज्ञिक बन्धुओं ने माधुरी ५ वें वर्ष की प्रथम संख्या में इनके रचित पांच ग्रन्थ बतलाये हैं —(१) सिंहासन बत्तीसी (२) गंगा माहात्म्य (३) कृष्ण चन्द्रिका (४) वेदान्त-हस्ता मलक (५) स्वरोदय। इनके अतिरिक्त सुजान विलास भी एक और पुस्तक बतलाई जाती है जिसके विषय में यह दोहा प्रचलित है —

प्रथम सुताहि असीस दै उपज्यो हिये हुलास ।
सूरजमल के नाम को रच्यो 'सुजान विलास ।।

इस पुस्तक का विषय महाराजा सूरजमल का यश वर्णन ही ज्ञात होता है। इसी प्रकार का और इसी नाम की एक पुस्तक महाकवि सोमनाथ की भी है, जो सिंहासन बत्तीसी की कहानी पर आधारित है। कविवर अखराम का सुजान विलास उपलब्ध नहीं है।

कविवर अखराम की कविताओं में ओज और अनूठी उक्ति के साथ ही साथ वर्णन की सजीवता का भी अच्छा समावेश है। भाषा सरस एवं सरल है और कविता में भरतपुरी छाप भली भांति झलकती है। इसमें सन्देह नहीं कि ये अपने समय के कवियों में उच्चकोटि के कवि थे। इनका कविता-काल विक्रम संवत् १८१० के आस-पास माना जाता है, जैसा कि इन्होंने सिंहासन बत्तीसी की समाप्ति

ठारह स वारह गनौ, मवत् मर धर मूर ।
मातन व-ि की तीज का ग्रन्थ किया परिपूर ॥
अब इनके काव्य की भाँति भी कर लीजिय —

कवित्त

चन्द सी वदन अरविंद स नयन राज
श्रवन मनोज नामा मरम मुहाई है ।
दाडिम दसन सुधासिंधु स अधर बिम्ब
रसना रसीली कांति छवि की निकाई है ।
गोरे गोर गाल गाल कनुकी कलासी भुजा
श्रीफल उरोज सब-माभा की सफाई है ।
रम्भा जुग जंघ पग-कंज 'अखैराम' कहै,
आनन्द की ढेरी न विधाना न बनाई है ॥

स्वरोदय

कवित्त

ग्रान गुन गाइवे का, ध्यान उर ध्याइवे का
तामस वहाइवे कों निमिन्नि गोंइ लै
भक्ति निधि जारिवे कों आठो सिद्धि मांगिवे को,
मन्न मनोरिय का चित्त म चिताइ न ।
होनहार जानिवे को जोतिष बखानिवे का,
काल क पिछानिवे को नीक कै मचाइ लै ।
स्वर को विचार चाख्यो वेग्न को सार यह,
पहन उर हार 'अखैराम' सुख पाइ लै ॥

'मूल दलोक'

पट् शतानि शिव रात्रा सहस्राण्यर विंशति ।
एत संख्या श्वस्छामा सोह माह प्रकीर्तिन ॥

भाषा

सहस एक विंशत कहै छय सहस पुनि स्वास ।
रजनी दिवस दिन सोह मंत्र प्रकास ॥

वैगान्य—हस्तामलक

कवित्त

जम कहै झोट धाइ टेढ़ फूट काँच मार्ग
भामन सभान सुख पकज निधानिय ।

कुंडल कलगी सिर पेच औ ललाट टीका,
जसो मुख मांड तसो यामें दरसानिय ।
ऐसो जग जानि लीज बुद्धि को विलास तसे,
एक ते अनेक होत ध्यानवान जानिय।
नित्य उपलब्ध है स्वरूप जो जगत मांझ,
सोई हम जानें नहिं दूजो उर आनिय ॥
जसे रवि सोखत मयूपन सों भूमि रंग
सबतें विभिन्न काल लिपत ने जानिय ।
सोखि सखि वपत सहस गुनो पावस मे
कोटि कोटि बुंदन सो समझ सु मानिय ।
जसे उपजत हैं खिपत जग जीव जंतु
एक तें अनेक अविनासी सो बखानियें ।
नित्य उपलब्ध है स्वरूप जो जगत मांझ,
सोई हमें जानें नहिं दूजो उर आनिय ॥

१०—लाल कवि—भरतपुर नरेश बदनसिंह और उनके पुत्र सूरजमल के आश्रित प्रतीत होते हैं। खेद का विषय है कि इनका विशेष वृत्तान्त उपलब्ध नहीं है । इनकी रचनाओं में ही राज्याश्रय का पता लगता है। ये वीर और शृंगार दोनों रसों पर समान अधिकार रखते थे। इनकी प्रतिभा इनके प्रत्येक छन्द से प्रकट होती है। भाषा सरस, सुहावनी एवं प्रवाहयुक्त है। इन्होंने महाराज बदनसिंह की मृत्यु पर जो छंद लिखा है उससे विदित होता है कि महाराज के मृत्यु-सम्वत् १८१२ वि० के आस पास ही इनका रचना काल भी रहा होगा । इनकी कविता ऐतिहासिक तथ्यों से भरी हुई है।

कवित्त

घटती कलपतरु लाल जानी कामधेनु,
पारस परसि लोह कंचन न करतो ।
फट जाती चिन्तामनि फूटि जातो गिरि मेरू,
ध्रुव गिरि धरनि धरा ने मेम धरतो ।
सूख जाते सिंधु मानो बेहनी नें बरु बात
सूर सोगे चन्द तातो तौऊ का बिगरतो।
सज्जन मगन सोच चन्द बदन बाद
हाय हाय बदन महीप प न मरतो ॥

## रंगमाला–गीता

श्री 'हरिचरन' विनोद रच्यो नित, गौर-श्याम छवि जागी जो ।
जागी मन्दिर भरतपुर राज, मग नर्तनादिक भागी जी ।
कुंजन कुंजन केलि कुतूहल गावत नव नव बानी जी ।
दूलह नन्दकुमार रसिक वर, दुलहिन राधा रानी जी ॥

१७—शिवराम—ये जिला फिरोजाबाद के अन्तर्गत पीगेली ग्राम के रहने वाले थे। इनके पितामह का नाम पीताम्बर तथा पिता का नाम हृदयराम था। ये जाति के सनाढ्य ब्राह्मण थे। महाराज सूरजमल के दरबार में इनका अच्छा मान था। इन्होंने 'राग रस सार' नामक एक बड़ा ही सुन्दर ग्रंथ रचा है जिसमें अपने आश्रयदाता का वंश वर्णन करने के पश्चात् उनका यशोगान करते हुए राग रागिनियों के परिवारों का उत्कृष्ट वर्णन किया है। ग्रंथ में कवि ने अपने वंश वर्णन में भी कई पहेलियाँ बुझाई हैं। ग्रंथ के अन्त में महाराज सुजानसिंह के यश-गाथा का सुन्दर वर्णन किया है। ग्रंथावलोकन से इनकी विद्वता का पूर्ण परिचय प्राप्त होता है। आपकी शैली में विशेष चमत्कार है। इस ग्रंथ की रचना पर महाराज सुजानसिंह ने इन्हें ३६००० (छत्तीस हजार) रुपया पुरस्कार दिया था जिसका कवि ने एक दोहे में इस प्रकार वर्णन किया है —

जब ग्रंथ पूरन भयो, नृपति करी बकसीस ।
सरस रुपया मान सों दिये सहस छत्तीस ॥

इनकी कविता के उदाहरण नीचे प्रस्तुत किये जाते हैं —

छप्पय

जयति नन्द सुत चरन सरन आनन्द करनवर ।
एक रदन सोभित सुभाल चन्दन सिन्दूर धर ।
विघन हरन दुख दरन धरन गज बदन प्रचंडन ।
जग वंदन बुध सदन हरष गिरि कुल जस मंडन ।
शिवराम सुकवि करुणा करनि कर त्रिसूल गनपति धरहिं ।
श्री नृप सुजान गृह रैन दिन पल पल प्रति रक्षा करहिं ॥

अथ राग परिवार वर्णन (दोहा)

मल्लारी अरु सोरठी सूहो जगत बखानि ।
आसावरी सुहाविनी, सब नारि इमि जानि ॥

मघ राग के अष्ट पुत्र (छप्पय)

नट कारन मारग अवर कन्नार राग भनि ।
गुडराग पुनि गुम्भाल जालधर मुन मनि ।
गवर राग प्रवीन मेघ परिवार म्नो वहि ।
एत रागन की खानि सकल मुन मु विग्रर वहि ।
शिवराम राग माला डनि सुन्दर ग्रह स्पन पर्बाहि ।
मन मोहन सुर नर नारि क ग्बन नानि सुरज डिर्राहि ॥

सवया

श्री बन्नम को वन प्रसिद्ध भयो कलि म बन कीरति गाई ।
पडित क मन मडित ह अरु गवन पीडत ग्रन्थ मुहाइ ।
भूमि क भार उतारन को भुज दड महा प्रगट बलदाई ।
सुरजमल न्पि नम धार वहै शिव सूरज त अधिकाई ॥

क वनवास प्रवास क कचन क मृगछाल क सज समली ।
क शिवराम सुयो करो श्रौनन वेद क मत्र क प्रेम पहली ।
जाग श्री भाग समान म सार है साव कही विव बात सुहेली ।
सनो भली गल भली किधौं कि नवली की बाह गल अलवेली ॥

१ —शिवराम—आपका जन्म तहसील कुम्हेर के अन्तगत भटपुरा ग्राम म हुआ । आपक पिता का नाम नरूर भट्ट था जो कि स्वयं बड विद्वान् थे। अत शिवराम न भी विद्या एव बुद्धि पतृक सम्पत्ति स्वरूप पाई। सुजान-काल क वीर रस क कवियों में आपको विशेष ख्याति हुई। यद्यपि आपने फुटकर कवि ताओ की रचना की है किन्तु उनके काव्य में ओज झलकता है। महाराज सूरजमल के यश वणन करन म आपन कमाल कर दिखाया ह। कहा जाता है कि आपक पूवज महाराज भरतपुर के आश्रित थ। इसक प्रमाण म अब तक आपके वशजो को माफी मिली आरही है। शिवराम के वीर रस पूर्ण काव्य के एक उदाहरण म उनकी प्रतिभा एव कृतृत्व का परिचय मिल जायेगा —

छप्पय

जगी कमठ की पीठ नाव तुम तहा जमाई ।
धरा सम क भार भीत उपर जो उठाई ।
ग्यो दीप परिकोट माह मुलतान ग्वारन ।
रतन गौर दल मकर भुजा ऊची धर धारन ।
बीर हुत भारत निलक जब सुजान रटन नगन ।
सिर छत्र सनातन मानिवो मुख ग्वन सुनन वचन ॥

१४—सोभ कवि—आप भरतपुर नरेश महाराज जवाहरसिंह के बंधु नवलसिंह के आश्रय में रहते थे। आपका कविता-काल सं० १८१२ वि० ठहराया गया है। आपके जन्म एवं वंशजों का कहीं भी उल्लेख नहीं मिलता। अतः दुःख है कि इस ग्रंथ में हम उनका परिचय देने में असमर्थ रहे हैं। आप कोमल भावनाओं के कवि थे। अतः शृंगार की ओर झुकाव होना स्वाभाविक था। आपने "रस चन्द्रोदय" नामक रीति ग्रंथ लिखकर अपनी शृंगारिक प्रवृत्ति का परिचय दिया है। 'रस चन्द्रोदय' के अतिरिक्त आपके अनेक फुटकर छन्द भी मिलते हैं। इन सभी छन्दों के अन्तर्गत नवलसिंह की वीरता, दानशीलता तथा गुण-ग्राहकता आदि गुणों का परिचय दिया है। 'रस चन्द्रोदय' ग्रंथ की रचना कवि ने नवलसिंह के लिये ही की है। ग्रंथ के रचना-काल के विषय में कवि ने स्वयं यह दोहा लिखा है —

वसुविधु वसुविधु वत्सरहि सावन सुदि गुरुवार।
सरद सुसिद्धा श्यामि तिथि भयो ग्रंथ अवतार॥

यहां पर कुछ उदाहरण देकर कवि की शृंगारिक भावना का दिग्दर्शन कराया जावेगा। रसराज शृंगार की उपासना में कवि को कहां तक सफलता मिली है, इसके विषय में कवि के निम्न लिखित उदाहरणों से पाठक स्वयं अनुमान लगा सकते हैं —

प्रगल्भा-लक्षणम् (दोहा)

पति सों केलि कलान में अति प्रवीन तिन चाह।
यहै 'प्रगल्भा नायका' नवलसिंह नर नाह॥

उदाहरण (सवैया)

ए रजनी सजनी ! विनती यह बार घटा लौं रहो मनुहूर।
हार हिये मुक्ताहल चार विचार के सीतलता बन हूर।
आपनो नायक है सब लायक 'सोभ' सहायक भाव न भूर।
भावे न कूल सिया श्रुति मूल सरोज के फूल प्रभात न फूर॥

सवैया

बंक भई भृकुटी अलि भाल, मनोज नृपाल की नीति सों जागी।
मंद हँसी खिलसी मुरि आनँद आनन प्रेम के पूजन पागी।
द्वै लटकी लट माहँ रसाल सी प्रेम प्रभा भरी अनुरागी।
नीर समावन के मिसही, बरबीर की बार जिवावन लागी॥

कवित्त

असित अगर नभ-अम्बर के मेघ मेरा,
महि २ अति बज सज्जन की ओर परे।

गोला घार बरसत अपार धार छोर ओर ।
द्रुम डार चल पवन मन मोर पर ।
सामन सुरभि धाई धाई वृषभान जौंही
दाहिन जसोदा नंद ग्वाल बाल सोर पर ।
अधरन मधुर बजत 'सोभा' वंशी धुन
गिरिधर गिरिधरयो छिगुनि के छोर पर ॥

१५—दत्त—इनका विशेष वृतान्त प्राप्त नहीं है। इन्होंने महाराज सूरजमल की प्रशंसा में 'सूरजमल कौ कृपाण' नामक १४ छन्दों की एक पुस्तक लिखी है। आपकी कविता वीर-रस से ओत प्रोत है और भाषा ओजस्विनी है। उदाहरण नीचे दिये जाते हैं—

कृपाण छन्द

जहँ बज्जत निसान सारे, गज्जत निसान,
सूर सज्जत मदान और तज्जत गुमान ।
जहँ छुट्टत कमान, गोला गोली बरखान
धुआँधार आसमान, छिप्यौ भानु कौ विमान ।
जहँ होत भाज भाज घार दुंदुभी गराज
ताप तरप तग्राज, गज घटा घहरान ।
तहँ हिम्मत निधान, भूमि भारी मघवान
सिंह विक्रम सुजान, वाह बाही किरपान ॥

सवैया

कंचुकि माहि लसे उकसे परे कामिनी ऊँचे उरोज तिहारे ।
'दत्त' कहैं अनु विस्व-बिजै करि काम धरे उलटे के नगारे ।
जोबन जार बढ हिय फोरि कै भौंर कुते ये कठोर निहारे ।
गढ के गुम्मज कै गिरि कैं गज-कुम्भ कै गब गमावन हारे ॥

१६—वेदाच—आपका जीवन वृतान्त कहीं भी उपलब्ध नहीं हुआ है केवल महाकवि सूदन ने सुजान चरित्र में इनका नाम उल्लेख किया है। ये कवि महाराज सूरजमल के ही आश्रित प्रतीत होते हैं। इनकी कविता का उदाहरण नीचे दिया जाता है—

सवैया

आगे ते दल साज चल्यो नृप, भाग बढ्यो पग पीछे धर्यो ना ।
मरु है मर चल्यो निरवान न एक तें दूसरो मन करयो ना ।

बाहै तू न जानत न मानत मरोर मरयौ,
ठानत है काची और कौन की उबरि है।
ह्वै है मोर मिहन करेगो जब निहत सु,
मुहत के आये कोऊ महन न करि है॥

१८—भूधर — इनका विशेष वृत्तान्त तो ज्ञात नही होसका, केवल इतना पता चलता है कि ये जाति के ब्राह्मण थे और भरतपुर के महाराज जवाहरसिंह (स० १८२०-२५ वि०) के आश्रित थे याज्ञिक बन्धुओ ने लिखा है कि 'सम्भवत यह भूधर वही है जिन्होने भगवतराय खीची के लिए छन्द रचना की है किन्तु इसका कोई प्रमाण नही मिलता। इनकी रचित दो कृतियां 'ध्यान बत्तीसी, तथा दान लीला मिलती हैं, जिनकी भाषा इन्हें भरतपुर का होना सूचित करती है। कुछ उद्धरण नीचे दिये जाते है —

सवया

मोर किरीट लसै सिर चारु ललाट दिपै छवि चंद कला की।
बाँके कटाक्ष विसाल महादृग कुण्डल लोल कपोल थला की।
दतन की दुति कठ सिरी मुक्ता कर ककन छाप छला की।
नूपुर की कटि किंकिनि की उरते न टरै छवि नन्द लला की॥

( ध्यान बत्तीसी )

पूरन परम दयालु निरजन घट घट वासी।
वसुदेव गृह औतार लियौ अबली अबिनासी।
ब्रज चौरासी कोस लौ लीला करन रसाल।
असुर हनन के कारन भये नद के लाल।
सुनौ ब्रज नागरी॥
बरसाने की ग्वालि सब-दधि बेचन आव।
उज्ज्वल मिश्री गध मोल मन मानो पाव।
सखी विचित्र, सहचरी लियौ राधिका सग।
आपस मे बतरात सब चली आपने रग।
सुनौ ब्रज नागरी॥
मिलि कृष्ण अरु राधिका दान रस अमृत लीनो।
निरख लडती लाल प्रभू तै सरवस दीनो।
यह सुख स्यामा स्याम को कवि बरन्यो जाय।
निसिदिन 'भूधर' दरस के हिरदै रह्यो समाय।
लख ब्रज नागरी॥

( दान लीला )

१६—वीरभद्र :—इन कविवर के सम्बंध में इतना ही ज्ञात हो सका है कि ये जाति के ब्राह्मण थे तथा भरतपुर राज्याश्रित कवि थे। कविता काल महाराज सूरजमल के राज्य काल सम्वत् १८२८ वि० तक ठहरता है। इन्होंने भगवान श्री कृष्ण की लीलाएं (व्रज विलास) काव्य ग्रंथ में दोहे, चौपाइयों में लिखी हैं। इनकी भाषा अत्यन्त सरल, मधुर, ललित एवं प्रवाह युक्त शुद्ध व्रजभाषा है। एक अवतरण प्रस्तुत है —

दोहा

गुरु चरनन चित लाय कै करौं कृष्ण कौ ध्यान।
सुमिरा राधारमण की हरि लीला रस खान॥

चौपाई

तब हरि मन में मतौ उपायो। वाव पनि को स्वाँग बनायो॥

दोहा

इतवित सरकन देत नहिं, सासु जिठानी, नन्द।
तउ नैनन की सैन में चोर्यो गोकुल चन्द॥

चौपाई

यही सरूप भेद कछु नाहीं। साझ समै आयौ गृह माँही॥
बुन्यिा विकल गोपकी भयो। ठगी वचन द कुंवर कन्हैया॥
सुनरी मीता मरी वाता। व्रज म नंद पूत विख्याता॥
मैं तो सुनि है, बाकी वातें। मेरी सर्प धर्यौ विख्यात॥
छल चितवनियाँ ढीठ गुमानी। लपट लोभी गोरस दानी॥
जाकी बात भली सुन पाव। ताको छलबल कैसे अपनावे॥
कबहूँ भावै वार कुवार। दौर्यौ छूट्यौ मरे द्वार॥
धरि है कछुक अटपटी चोरी। अब आवत कहियत है हारी॥
तू मत धसन दइरी ताही। वाकी बात न जियत पत्याई॥
टाव विचार दीजियो गाढ़ी। अपनी साट लीजियो आढ़ी॥
मावधान है रहियो भारी। मैं तो सोवन जाय अटारी॥
साँझ पाई घर धनी पधार्यो। गाढ़ी देखि किवार पुकार्यो॥
भीतर ते यह उठी महनारी। वह तौ चकित है रह्यौ मारी॥
कहा भयो री जननी तोहे। क्यो पहिचानत नाही मोहे॥
साझ कहीं तुम जोउ नन्द के। तो गुन जानत छंद बंद के॥
इतनो मान तू कौन कराव। धर्म्यौ विरान घर म आव॥
कहा भई री माता बौरी। लाग्यो भूत कै परी ठगौरी॥
बौरो हाय जसोमति तेरो। लागे भूत रहै घर घेरो॥

२०–सुधाकर—इनका जीवन-वृत तो प्राप्त नहीं हो सका है, परन्तु महाराज सूरजमल सम्बन्धी कविताएँ इन्हें उस काल का कवि होना सिद्ध करती हैं। इनका कविता काल १८०० विक्रम सम्वत् के ग्रास पास माना जाता है। इन्होंने जो फुटकर छन्द महाराज सूरजमल की प्रशंसा में लिखे हैं उनमें से कुछ उद्धृत किये जाते हैं।

कवित्त

तेरो तो ताप मारतंड सौ प्रचंड तप,
बरिन के तन जर बकला भये जात हैं।
अरिन की दाहिनी तोरई सी सूखि जान
धारे अपजस जामों कार भये गात हैं।
सुकवि "सुधाकर" न बरन्यो ब्रजेन्द्र तेज,
सजन ते भाजि बरी बधू अकुलात हैं।
जैई तव तात-नान उदक सो होत हुती
तेई अश्रु पानन की धार सो अन्हात हैं॥

गालिम को जलाय दूनी में दानी दरसत,
दौलत को मेह नेह बरसन जुवानी है।
उदित उदार परिवाह में अपार तेरे
उज्वल अमल तेरी कीरति बखानी है।
कोकिला सी बानी जानी चन्द्र सौ मुखारबिंद,
सामा रूप देख रति अति ही लजानी है।
तो सी तुही मानी और उपमा न जानी पर,
सुधाकर बखानी सो ब्रजेन्द्र महारानी है॥

२१–रामकवि—यद्यपि इनका विशेष परिचय तो प्राप्त नहीं हो सका है किन्तु इनकी कविताओं से यह भली भांति सिद्ध होता है कि आप प्रसिद्ध कवि सूदन के समकालीन थे और भरतपुर दरबार के आश्रित थे। इनका कविता काल सम्वत् १८८० के ग्रास पास ठहराया जाता है। आपकी कविता के कुछ उदाहरण निम्न लिखित हैं—

बदनसिंह परसिद्ध जो ब्रजमंडल को भूप।
ताके सूरज मल सुत, सूरज ही को रूप॥

कवित्त

दौर मल्ल सूरज के मदावर दूटर सौ,
मारवाड़ पहर राठौर मदमत्ता को।

उडि जात मोरछो, सटकि जात सरीला को,
सकल जमान जस माखी मधुछता को।
भगना श्री परना के हरना से भाजि जात
कपत बसति कुल्लि चपत के छता को।
दिल्ली के मरद मव बिल्ली से दुबकि जात,
चौंकि चौंकि पर चमू चक्कव चकता की ॥

२२—रंगलाल—आप भरतपुर के निवासी तथा भरतपुर नरेश जवाहर सिंह के आश्रित कवि थे। आपका कविता काल १८२० से १८२५ तक निश्चित किया गया है। आपने महाराज जवाहरसिंह के यश का वर्णन सुन्दर ढंग से किया है। उनकी "साखा" नामक पुस्तक महाराज जवाहरसिंह के यश एवं वंशावलि प्रशस्ति की है। इस पुस्तक में आपने पद्य के साथ २ गद्य का भी प्रयोग किया है। भाषा सरस एवं सरल है। उदाहरण देखिए—

दोहा

सरहद नापी समद लों सूरसेन के नाम।
छपन कोटि जादो भये मथुरा मडल गाम ॥
हाथी घोड़ा हैं घन बहुत खजाने दाम।
कर्मा म दे सोहरी दीनी बहुत इनाम ॥
लीनी चौथ मल्हार सू थानेडा सू गार।
ताही बडय पठान की, रुहिला दिये पछार ॥

२३—मुरलीधर—ये भरतपुर निवासी तथा महाराज सूरजमल के पुत्र नवलसिंह के आश्रित कवि थे। इनका कविता-काल सं० १८२०–२५ वि० माना जाता है। इन्होंने श्रीमद्भागवत के पंचम स्कन्ध का हिन्दी पद्यानुवाद किया है। अपने समकालीन कवियों की भांति ग्रन्थ में अध्याय की समाप्ति पर अध्याय में वर्णित विषय का संक्षिप्त विवरण हरिगीतिका छन्द में दिया है। उनकी शैली सूदन से मिलती जुलती सी है। कविता के उदाहरण निम्नलिखित हैं—

हरगीतिका

नृप चक्रवर्ति सुजान को सुत नवलसिंह सुजान है।
सनमान दान कृपान पूरो वीर बुध बलवान है।
तिन हेत'मुरलीधर'लिख्यो श्री भागवत मतिहि लियो।
पंचम-स्कन्ध अध्याय षोड्स प्रकट यह पूरण भयो ॥

मुनि प्रगट सकल संसार रीति।
दुख सुख की नहि तासां सुभीत॥
त प्रवल विष्णु माया विचारि।
भुव कठिन पथ म न्यि डारि॥

२४—भोलानाथ—यह भरतपुर के निवासी तथा जाति के ब्राह्मण थे और महाराज जवाहरसिंह के पुत्र नाहरसिंह के आश्रय में रहते थे। इनका कविता-काल सं० १८२०-२५ वि० माना जाता है। इनके दो ग्रन्थ बतलाये जाते हैं, उनमें से प्रथम, लीला-पच्चीसी, तथा द्वितीय 'सुमन प्रकाश' हैं। सुमन प्रकाश अभी तक प्राप्त नहीं है। लीला पच्चीसी, में प्राचीन परिपाटी के अनुसार, राधाकृष्ण की रासलीलाओं का सरस एवम् भाव पूर्ण वर्णन है। इनकी कविताओं के कतिपय उदाहरण नीचे दिये जाते हैं —

सरस बजावत बेनु, सुनावत राग अपार।
कौन बहुत सुधि कर, बस हिय नंद दुलारे॥
जतन-जुक्ति अनेक मिलें बिन- दरसन के हूँ।
तासों चिन्ता करत हियो, समुभत नहि जहूँ॥

वेद रिचा जे कही, कही रिषि अमर कही जे।
ते गोपी बड भाग सांवरे नेह पगीते॥
मुकुट बांधि लै लकुट, ग्वाल-गोधन संग डोलनि।
बन, बजाय रिझाय गाय सुर, मधुरे बोलनि॥

२५—मोतीराम—आपने सारस्वत ब्राह्मण-कुल में जन्म ग्रहण किया था। आप भरतपुर के महाराज जवाहरसिंह के आश्रित कवि थे और फुटकर छन्दों में रचना किया करते थे। आपके जन्म स्थान के विषय में, अभी तक पता नहीं चल सका है किन्तु इतना अवश्य है कि आप जीविका उपार्जन के हेतु भरतपुर पधारे और महाराज जवाहरसिंह ने १) एक रुपया, दैनिक वेतन पर आपको अपने आश्रय में रखा। इसके प्रमाण में स्वयं 'मोतीराम' ने एक कवित्त लिखा है।

इनका कविता-काल सं० १८२० से १८२५ वि० तक माना जाता है। आपने फुटकर छन्दों में भिन्न २ विषयों का लेकर रचना की, किन्तु जवाहरसिंह के दान का ही अधिक गाया है। भरतपुर आने के लिये शिवजी ने उनको जो स्वप्न दिया, उसी का उदाहरण स्वरूप नीचे दिया जाता है—

कवित्त

मासों आज सपन मे निव महाराज एसें,
वह गये साई हम वरनो प्रमान है।
मगी जप व्रत नय, पूजन अनक विधि,
योहा है सव उर जाके मगा ध्यान है।
मानीराम' ब्रह्म कुल-पालक कलपतरु,
सव बात लायक सा दया का निधान है।
तर जा मलारय हैं पूरन करगो तिह
मेरा भक्त नाहर जवाहर जवान है॥

एक वियोगिनी का मर्मस्पर्शी चित्रण —

कवित्त

पीव पीव करत फिरें जो माहि मान पीव
सौन चाव चातक मढ़ाकें कर आदरन।
कुटिल कलापिन के कठन कटाग्र डारौं,
देन दुख दादुर विराय डारौं गादरन।
मानीराम' भिल्लीगन मंदिर मुदाई डारौं
रधिक जुनाइ मार्थों वग के विरादरन।
विरह की ज्वालन सा जलद जराइ डारौं,
स्वासन उड़ाऊ वरी बेदरद बादरन॥

२६—व्रजचन्द—आपका विशेष परिचय उपलब्ध नहीं है। इनका कविता-काल वि० १८२०-२५ के अन्तर्गत ठहरता है। इन्होंने महाराज सूरजमल की प्रशंसा के अनेक फुटकर छन्द लिखे हैं। इनमें से उदाहरण स्वरूप एक पद्य दिया जाता है —

कवित्त

शंकर के आगे जैसे त्रिपुर के जुथ भजे
भामकर आगे जैसे तिमिर भगात है।
वारि आगे अगिनि बयार आगे बादर ज्यों
धार आगें कायर ज्यों धीर ना धरात है।
केहरि के आगे जैसे कुंजर समूह भजे,
गुम्मरि के आगे पाप देखत बिलात है।
यमें ही सुजान नन्द 'कवि ब्रजचन्द' कहे,
सिहनके आगें अरि भगि जात हैं॥

२७—शोभनाथ—इन कविवर का विशेष वृत्तान्त उपलब्ध नहीं हुआ है परन्तु इनकी रचना से इतना पता अवश्य लगता है कि ये महाराज सूरजमल के समय से लेकर महाराज जवाहरसिंह तक रहे हैं। इन्होंने 'माधव जयति' नाम का एक ग्रन्थ लिखा है, जिसका रचना काल सं० १८२८ वि० है। कविता के उदाहरण निम्न प्रकार हैं।

दोहा

माधव जयति सुनाम यह ग्रन्थ करन आनंद।
'शोभनाथ' कवि लख कियो चतुरन हेतु सुछंद॥

छप्पय

सूरजमल सा जग करत, कबहु नहिं कम्पौं।
कर उत्थान पठान रुहेलन, मद को चम्पो॥
लार मलार लगाय, राख लीनो कर चाकर।
और कितेक अमीर दिलीपुर के गुणआकर॥
अति बली जवाहर जगत मे जाहिर जिहि गुन गन सही।
वीराधिवीर विक्रम अमित ब्रज-महीप राजत मही॥

२८—महाकवि देव—आप इटावा के अन्तर्गत ब्राह्मण जाति मे उत्पन्न हुए थे। आपका जन्म 'भावविलास' के रचना काल के आधार पर सं० १७३० वि० माना जाता है। मिश्रबन्धुओं ने अपने विनोद मे इनका स्वर्गवास सं० १८०२ विक्रम को सन्देह के साथ प्रकट किया है। निश्चयात्मक रूप से यह किसी ने नहीं लिखा कि महाकवि 'देव' का देहावसान ठीक किस सम्वत् में हुआ। भरतपुर राज्य के पुस्तकालय में इनकी कुछ 'फुटकर' कविताओं का संग्रह सुरक्षित है। इससे यह प्रतीत होता है कि ये भ्रमण करते हुए वृद्धावस्था मे भरतपुर राज्य मे आये। यहाँ पर आप भरतपुर-नरेश जवाहरसिंह से मिले और उनको दो कवित्त सुनाये जिनको सुनकर जवाहरसिंह बहुत प्रसन्न हुए और आपको ५०००) पाँच सहस्र रुपय पारितोषिक स्वरूप प्रदान किये। इस घटना से देव ८५ वर्ष की अवस्था में १८२५ वि० में भरतपुर आये।

महाकवि 'देव' के काव्य के विषय में जितना लिखा जाय उतना ही थोड़ा है। इतना निवेदन पर्याप्त है कि आप रीति-काल के प्रमुख कवि हैं। चूंकि भरतपुर-नरेश जवाहरसिंह (१८२०-२५) का आपने यशोगान किया एवं कुछ समय के लिये आपने भरतपुर निवास किया, इसी नाते उदाहरण स्वरूप उनके द्वारा भरतपुर के विषय में लिखे हुए कवित्तों में से एक कवित्त दे देना पर्याप्त होगा।

तेही तेग धारन सो गोला बौछारन सो,
बरती बुझाई रे सुजान चक्रवर्ती के ॥

३०—मोहनलाल—आप कुम्हेर निवासी प० केशवदेव के सुपुत्र थे, और जाति के सनाढ्य ब्राह्मण थे। इनके रचित चार ग्रन्थ पाये गये हैं, उनमें जो रचना-काल मिलता है उससे यह अनुमान होता है कि आपका जन्म सम्वत् १८०० विक्रमी के आस पास हुआ था और मृत्यु १८५० के पश्चात्। आपके रचित ग्रन्थ (१) रग मजरी (२) फूल मजरी (३) पत्तल (४) पिंगल सार हैं, जिनमें से कतिपय उदाहरण नीचे दिये जाते हैं—

रग मजरी ( दोहा )

मुकट जटित हाटक मनो, दधि सुत गुह उर माल ।
सज जुमरदी तन बसन, आवत मोहन लाल ॥
ठारैस तेतीस अरु, गढ कुम्हेर शुभ ग्राम ।
केशव सुत मोहन रची, रग मजरी नाम ॥
सींग क्रीट सारंग धर मृग मद केसर भाल ।
खेलत ख्याल बसत को, मनमोहन ब्रज बाल ॥
झूलत रंग हिंडोलना मानो चढेयो अनग ।
सारी मोहै सोसनी बनी बाल शुभ रग ॥
ओढ कुसूमल चूदरी, खेलन चालो तीज ।
सग सखी नव-यौवना, शिर शोभित ऋतु भीज ॥
कृष्ण वासनी धर सुखद, पावत स ल नाम ।
केलि रची सबही सहित, वृदावन निज धाम ॥

फूल मजरी रचना काल ( दोहा )

पट्‌ वेद वसु इन्दु ये, सवत् कुम्हेर सुगाम ।
केशव सुत मोहन रची फूल मजरी नाम ॥

अवतरण

कमल नयन या हर लला, सुदर साँवल गात ।
बनते आवत सुरभि सग, मन्द मन्द मुसकात ॥
पीत पगा भीनो भगा वर कुसुमन की माल ।
नगन जटित कर मुरलिका बाजत शब्द रसाल ॥
बसे कदम तरें अली पहिरें बसन दुकूल ।
पिय परेम बनाव यह जनु गुडहर को फूल ॥

गुलचीनों की भांति कौ भली भांति रंग राय।
लहंगा चारु-सुहावनो रह्यो भली छवि छाय॥
मैंने कहुँ देखी लला गुलमगस की माल।
लखि हांसी आवत हमन, कियो कहा जंजाल॥

३१—चतुराराय—यह जाति के ब्रह्म भट्ट थे और महाराज भरतपुर के आश्रय में रहते थे। इनका कविता-काल सं० १८३३ के आस पास ठहरता है। इनकी रचना में अलासहानखाँ के साथ पथन में होने वाले युद्ध का वर्णन है जो 'पथना रासो' के नाम से प्रसिद्ध है। यह युद्ध वि० सम्वत् १८३३ में हुआ था। कवि ने व्रज भाषा पूर्ण भाषा में इस युद्ध का वर्णन किया है और साथ ही भरतपुर राज्य के महाराजाओं की वंशावली का बखान करते हुए ऐतिहासिकता का परिचय भी दिया है। पथना रासो से कुछ उद्धरण नीचे प्रस्तुत किये जाते हैं—

सुमरन सारद मात को, गनपति कौं सिर नाय।
छन्द पथन को कियो, चतुराराय बनाय॥

छप्पय

मानचंद के भयो कुँवर व्रजराज महीपति।
ताके सुत द्वै भये मुख्य जाग्यो प्रताप अति॥
भावसिंह अतिराम और चूरामन ठाकर।
बुद्धसिंह गजसिंह कुशलसिंह भयो दिवाकर॥
जाहिर जहान हिन्दुवान में, कह 'चतुरा' आनंद छयो।
यह वंस अंस वसुदेव सुत, भावसिंह भूपति भयो॥
भावसिंह के द्वै भए, रूपसिंह बदनेस।
व्रज मण्डल मंडन मही सुरपुर मध्य सुरेस॥
सारदूल अतिराम के भयो परज्जा तुल्ल।
ढिग राख्यो बदनेस ने, प्रानन की समतुल्ल॥
दियो भूप 'बदनेस' ने, ताहि पथना गाम।
ताके सुत चौदह भये चौदह बुद्धि निधान॥
जाहर जम्बूदीप में, दान और किरपान॥
मनी सहानखान ने, दीना वक्र तुरंग।
सूरवीर तिसप चढ़े, घर घर जीन उमंग॥
ठारह से तंतीस में, माह मास सुदि ग्यास।
मली सहानखान ने, तज्यो आगरो वास॥

३२–उदैराम –यह कवि जाति के गौतम ब्राह्मण और ग्राम टोंटपुर तहसील भरतपुर के रहने वाले थे। याज्ञिक बधुओं ने 'माधुरी वर्ष ५ संख्या १' में भरतपुर राज्य के हिंदी कवियों पर एक खोज-पूर्ण लेख लिखा है उसमें इनको महाराज रणजीतसिंह के समय में राज्याश्रित कवि लिखा है और इनका कविता काल सं० १८३४ से १८६२ माना है। इन्होंने राधाकृष्ण की लीला विषयक अनेक छोटे ग्रंथ रचे हैं। उनमें से इनका सुजान सम्वत् नामक ग्रंथ प्राप्त हुआ है किन्तु वह अपूर्ण है। यह ग्रंथ राजस्थान प्राच्य प्रतिष्ठान जोधपुर में प्रकाशित हो चुका है। इसमें महाराज सूरजमल के चरित्र का वर्णन है। खोज से एक पुस्तक गिरवर विलास और प्राप्त हुई है। इनकी रचनाओं में अनुप्रास उपमादि अलंकारों का बड़ा ही सुंदर समावेश है। इनकी भाषा श्रुति मधुर चमत्कारिक एवं प्रभावोत्पादनीय है। वर्णनों में सजीवता है। सुजान विलास, गिरवर विलास के अतिरिक्त उदैराम द्वारा रचित श्री कृष्ण की ७ लीलाओं व 'पक्ष पच्चीसी' बारह मासी व फुटकर कवित्त और पाये जाते हैं। कविताओं के कतिपय उदाहरण निम्न लिखित हैं —

दोहा

दसम सुनी देवी वक्तुक, हम तुम एकहि संग।
साई अब वरणन करौं, श्रवण सुखद परसंग॥
ब्रजमण्डल जदुवंस में, अंस कला अवतार।
उदित भया भूपति मुवन, सूरज हरन अध्यार॥
(गिरवर-विलास से)

मर उर आयकें, विहाय विधि-मन्दिर का,
सुंदर सरोवर मति मंजुल में न्हाइये।
करकें सिंगार हार, अंग साज, अलंकार,
तन सुकमारि सारे गंध सो लगाइये॥
भारती भवानी जगरानी, वाक् बानी बठ,
नवियन के कंठनि हंसासन विहाइये।
लै के करवीन परवीन मन मोद मान,
आइये सयानी सो सुजान गुन गाइये॥
(सुजान सागर से)

एक दिना ब्रज नारि निरख जमुना में न्हाती।
ताव लगाय गुपाल करी निनसों छल घाती॥
चीर चुराये आय तव सबकी नजर छिपाय।
काहू न जाना नहीं चले कदम पर जाय॥
(कृष्ण लीला से)

जमुना के तीर तीर वृन्दावन की ओर जहाँ,
बन्दर चकोर मोर कीर लै पढ़ावै है।
छूट रही अलकें अलबली अकेली बन
बाँसुरी में दै दै हेला गाय जो बुलावै है।
इतने में एक आय चोरी कै औचक ही,
छरे अहीर के तू ऐसो इतरावै है।
आज तो अकेलो पायो, करन मन भायो कहीं
लूट लूट खायो, बल कौनको दिखावै है॥
जानत ही हम मारग वही जसमात में मारग सबै ही बिसारी।
एक को बीर भरोसो कहा कहि और में और कछु कर डारी॥
गाय बजाय रिझाय हमें ठग अब गयो सब दै मुररवारी।
हाय कहूँ अब असी-मनी, पर हाथ बिकाय गयारी विहारी॥

३३—राजेश—इनका विशेष वृत्तान्त तो प्राप्त नहीं है परन्तु भरतपुर आश्रित कवि अवश्य प्रतीत होते हैं। इन्होंने महाराज रणजीतसिंह की प्रशंसा में कुछ छन्द लिखे हैं, जिससे इनका कविता-काल सं० १८३४ के आस पास ठहरता है। कविता का उदाहरण नीचे दिया जाता है—

परम रजेश तू द्विजवंश-वंश-अंश हंस,
कीरति तिहारी, क्षीर सिंधु लौं भरी रहै।
अतुल अगाध बोध विमल विधाता जैसो,
सर्वगुण ज्ञाता ज्ञान आनंद-भरी रहै।
चण्ड मार्तण्ड सो प्रचण्ड तेज लोचन में,
ताही की ज्वाल अरि-उर में भरी रहै।
व्रज बलवार रणजीतसिंह तेरो धाक,
भूपन के भौन भौन आजर परी रहै॥

३४—वंशीधर—आप महाराज रणजीतसिंह के राज्यकाल में काव्य रचना करते थे। ये भरतपुर निवासी और जाति के ब्राह्मण थे। आप द्वारा रचित कोई ग्रंथ उपलब्ध नहीं है केवल फुटकर कवित्त ही मिलते हैं। इनकी काव्य रचना को देखकर यह प्रतीत होता है कि आप एक कुशल काव्य मर्मज्ञ थे। आपकी भाषा भावानुकूल है। भाव पक्ष एवं कला पक्ष दोनों में अच्छा समन्वय है। आप अनुप्रास एवं यमक लिखने में सिद्ध हस्त प्रतीत होते हैं। भक्ति परक एवं शृंगार रस पूर्ण कविताएं लिखने में आप अत्यन्त कुशल हैं। इनके फुटकर छन्दों में से कुछ छन्द उदाहरण स्वरूप प्रस्तुत किये जाते हैं—

पापी तीन तापी जापी नापी औ उपापी सम,
सोहत सुधापी जोव आपी थल थया को।
वारुवन वारिकन वारतन वारव हैं,
वारि अघ ओघन उवार बर दया को।
नातो कीनों हातो नातो पूर्यो सुरपुर ही को
पातो कीनों बशीधर मुक्त भरया को।
कामना को गया काम-तरु की कनया अहै
तरनि-तनया ते उजासो सेम-भया को।

दूसासन दुमन दुकूल गहयौ दीन बधु
दीन ह्व क द्रुपद-दुलारी यौं पुकारी है।
छाडे पुर पारथ को ठाडे पिय पारथ से
भीम महा भीम ग्रीव नीचे कर डारी है।
अवर ज्यो अवर अमर कर्यो बशीधर'
भीषम करण द्रोण सोभा यौं निहारी' है।
सारी मध्य नारी है कि नारी मध्य सारी है
कि नारी ही की सारी है कि सारी ही कौ नारी है॥

सदल गुलाव रग रैनी अग चद्र उद
महा वहा महा रूप पातिको निकाई है।
वेसर विलास लोल लोचन मधुर हास
हिय 'म हुलास की गुराई मुख छाई है।
त्यौरी की तरगं भ्रुव भग म अनग कोटि
कौतुक करत 'मुसिकान' अलताई है।
धाहन चुचात 'ललचात 'लपटात' मन,
बसीधर माधुरी 'अनूप छवि पाई है॥

३५—गुलाम मुहम्मद —यह पीरमुहम्मदखा के पुत्र थे और रणजीत काल मे हुए थे। इन्होंने भरतपुर नगर का, यहा के राज्य का तथा दुग आदि का विस्तृत बरणन किया है। जिस प्रकार हिन्दी के अन्य मुसलमान कवियो ने प्रेम सम्बधी कथाएँ लिखी है उसी प्रकार आपने भी 'प्रेम रसान' नाम की एक प्रेम-गाथा सवया कवित्त, दोहा तथा कु डलिया आदि विविध छन्दो मे लिखी है। रूपक उपमा आदि के प्रयोग म आप बडे कुशल थे। आपकी पुस्तक बहुत ही मनोहारिणी है जिसम कही २ उर्दू तथा फारसी के शब्दो का भी प्रयोग हुआ है। एक दो स्थान पर गजलें भी दी गई हैं। उदाहरणाय कुछ छन्द प्रस्तुत किये जाते हैं —

सवैया

हे वृषपाल कृपाल घनो सुधि लेहु सहाय करो किन मेरो ।
लुंज भयो दुख संकट में अति व्यापत मो तन व्याधि घनेरो ।
ता बिन कौन पुकार सुनें मग में ठग हरत गति अँधेरो ।
श्रीगनि पास निराम भयो अब केवल आस रही हरि तेरो ॥
तेरा ही भरोसा है तू कृष्ण मुरारी है ।
मैं दीन बिचारा हूँ तू कुंज-बिहारी है ॥
मैं दास कहाँ जाऊँ को बाँह गहे मेरी ।
सुधि लेहु बिसंभरजी अब आस तिहारी है ॥
चाणूर सहारयो तैं गहि केस हन्यो कसाई ।
अब ढील यहाँ एतो, किहि भाँति बिचारी है ॥
कंगाल सुदामा सो तैं राव किया छिन में ।
दासी जुहनी कुब्जा सो राज दुलारी है ॥
पर काज घने सारे गजराज उबारे तैं ।
वृषपाल बिदुर कीने तू ख्याल खिलारी है ॥
प्रहलाद बचाये तैं पाताल बली दीना ।
अवतार लियो मथुरा ब्रज भूमि सुधारी है ॥
ससार यहाजानें अस्तार घन तर ।
अब लाज रखो माधव यह अर्ज हमारी है ॥

३६—बालकृष्ण—यह कविवर उदराम के समकालीन थे और रणजीत-काल में हुए थे। आप राधाकृष्ण के अनन्य भक्त थे। इनकी 'यथा प्रीत परीक्षा' नामक रचना हमारे देखने में आई है। यद्यपि यह एक छोटी पुस्तक है जिसमें केवल १०८ पद्य हैं किन्तु इनकी रचना अत्यन्त भाव पूर्ण और प्रभावोत्पादक है। उदाहरण देखिए —

अवतरण

एक समय सास्त्र कीनी मन इच्छा । लन राधिका पर चन परतीत परीच्छा ॥
बसी यों राधिका कर परतीत हमारी । जाव जहाँ जय जहाँ वृषभान दुलारी ॥
त्रिया भये भूषण सज तन भूसर सारी । माँग पार बनो गुंथे मनों पन्नग नारी ॥
तस त्रिय सकल सिंगार कर सौरभ सरसाये । लखिकें सिवाय मार दामन माँहि लजाय ॥
चली गई जहाँ राधिका वृषभान किसारी । गज मराल मन हंस का जिनको छवि धारी ॥
राधा आदर दरि के अति आनन्द कीनो । आसन दे कर पान दे कर बिजना लीनो ॥
पग पग अवलोकिकें मन माहिं बिचारी । यह तो काऊ है बड़ो महाराज कुमारी ॥

ौ प चाहति हो सुनौं तो बात बखानो। हित जानक कहत हैं जो बुरी न मानो॥
हा तियन मे राधिका गुन रूप निधाना। कु मरि तुम्हारे कथ की इक अकथ कहानी॥
आवत हो मग चली जब लखी अकेली। उन उठाय कें कांकरी मो तन का मली॥
व हूँ सखी है रहा जब कछु न बोल्यो। अपन सग के सखन म मन माहि पलालो॥
रे मन म रिस भई कछु न बाते। हौं पुनि-चलि आई सखि तेरे हित नाते॥

३७—हुलासी —यह कवि भरतपुर के रहने वाले और जाति के ब्राह्मण थे। आप वीर रस की कविता करते थे। इनका कविता-काल सम्वत् १८३४ वि० के आस पास ठहरता है।

उदाहरण (कवित्त)

अलवर उदपुर बीकानेर, जोधपुर
कोटा औ करौली पीठ जयपुर के न गये।
राजा रजपूत धुर दच्छिण औ पछाह के,
विभव बिहाय क सु आप बस ह्वै गये।
कहत 'हुलासी' राव राजा सब पूरब के,
हारके नवाब, अग्र ज टोपी नै गये।
जबू दीप खंडन कौ मंडन भरतपुर
वाके गढ टूटेते अनेक मर है गये॥

३८—मूलराय —यह कवि जाति के ब्रह्मभट्ट (राय) थे। ये तहसील नदबई जिला भरतपुर के अन्तगत नूरपुर ग्राम के निवासी कासीराम के पौत्र तथा अद्भुत राय के पुत्र थे, जैसा कि स्वयं कवि ने अपने परिचय मे निम्न दोहा लिखा है :—

नगर नूर की देस है बजराजा कौ धाम।
ताम ग्रन्थ बनाइये, मूलराय कवि राम॥

इन्होंने पद्मपुराण म वर्णित गीता के महातम का 'गीतामहात्म' नामक विविध छन्दो म भाषानुवाद किया है। अनुष्टुप छद के परिमाणानुसार इसमे २००० छद हैं। इनके ग्रन्थ का रचना काल स० १८३६ वि० है, जैसा स्वय कवि ने लिखा है —

ठारस छत्तीसवा विक्रम सवत जान।
कार मास वदि पचमी सोमवार शुभ भान॥

३९—देवकर —ये जाति के माथुर चतुर्वेदी थे। इनका कविता-काल सं० १८३८ वि० ठहरता है। इन्होंने महाराज सूरजमल के भाई वैर के राजा प्रतापसिंह

के पौत्र पुष्पसिंह के लिये "पुष्पप्रकाश" नामक एक छोटासा ग्रंथ सं० १८३८ वि० में लिखा है। इनकी कविता का उदाहरण नीचे प्रस्तुत किया जाता है —

व्रज नरेन्द्र को कुंवर प्रताप।
ताको सिंह बहादुर आप॥
पुहुपसिंह ताको परगास।
तासिन किये यह पुहुप प्रकास॥

दोहा

गो गोपी गोपाल गन गुंज गुलाब गहि पानि।
गोकुल गोकुलचंद को, गुंजा गुंज गुंजानि॥
मिन थिलात-वाला विकल बाधा विरह बिसाल।
चल चुप दर्गों चपल चल चकित चित्त नदलाल॥

८०—पदमाकर—ये जाति के तैलंग ब्राह्मण थे। इनके पिता का नाम मोहनलाल भट्ट था। पद्माकर का जन्म बाँदा में सम्वत् १८१० वि० में माना जाता है। भारतीय काव्य गगन में यदि सूर सूर्य और तुलसी शशि हैं तो पद्माकर गुरु के समान देदीप्यमान हैं। इन्होंने अनेक राजा महाराजाओं से अतुल सम्मान एवं प्रचुर द्रव्य प्राप्त किया था। यह भरतपुर नरेश रणजीतसिंह के समय में उनके पास भरतपुर पधारे थे। वहाँ से भी इनका बहुत सम्मान एवं धन दिया गया। महाराजा रणजीतसिंह व उनके पुत्र बलदेवसिंह के विषय में इनके फुटकर वीर रस के बहुत कवित्त यहाँ उपलब्ध हुए हैं, उनमें से कुछ नीचे प्रस्तुत किये जाते हैं —

इंकन पे घोर मार माची चहुँ-ओर ताव
आग की झकोर ताऊ-पावन-रहें नहीं।
कहै पद्माकर त्यों दुहँ भुज दंडनि-को
चंडता विलोकि भीम-भावत मन नहीं॥
टेका पर टेका के सुबंका बलदेवसिंह,
जग जुरे आनन के साके ह गन नहीं।
है वर प्रचण्ड जहाँ काटि भरि मुंड नहीं,
मुंड-मुंडे मासी पे बटोरन बन नहीं॥

कहर को कोस किलकाली को कोलाहल सो,
हालाहल सलिल, धरातल कड़क को ।
कहै 'पद्माकर महीप रणजीतसिंह
तेरो कोप देख यो दुनी में को न धक्को ॥
चिल्लिन को चुगल बिजुल्लिन को तीखो तेज,
बापुरो कहा है बड़वानल अरब को
गव्विन को गजन गुसल गुरु गोलन को
गाजन को गज गोल गुमज गजब को ॥

उच्छलत सुजस वलच्छ नव लच्छ रिच्छ,
दिच्छिन हू छीरधि लों स्वच्छ छाइयत है ।
कहै पदमाकर महीप रणजीतसिंह
अच्छिन में ओज पर निच्छ पाइयत है ।
पच्छ बिन लच्छि लच्छि बिकल बिपच्छी होत,
गव्विन के मुच्छ कर तुच्छ नाइयत है ।
प्रकटत पुच्छ कुच्छ कुच्छ पर गैप जब
रच्छ परि मुच्छ पर हाथ लाइयत है ॥

पल को प्रलय को, मीच मेल को मुठी में मूठि,
मेल को उच्छल्लत सुमल्ल बलबीर को ।
कहै पदमाकर उमड़े को उमादल पै,
दड़ को दुनी में वेग बाढ़व समीर को ।
वज को बलाय मद मर्जे को महीसुरन,
गज को गरज बज्र मास्यो सुना सीर को ।
मोड़ को दई को भव तोड़ को अगनि पुंज
मोड़ को अतंक वीर बका रणधीर को ॥

दाहन तें दूनी तेज तिगुनी त्रिसूल हू तें
चिल्लिन तें चौगुनी चलाक चक्रचाली तें ।
कहै 'पदमाकर बिलद बलदेवसिंह
ऐसी समसेर मेर सत्रुन पै घाली तें ॥
पाँच गुनी पवि तें पचीस गुनी पावक तें
प्रगट पचास गुनी प्रलय पनाली तें ।
सपन सों सौगुनी सहस्र गुनी सूरज तें
लाख गुनी लूक तें करोर गुनी काली तें ॥

घटा घिरि आई कोप बासव पठाई जुत्थ,
जुथ्थन सुनाई लूम लूम व्रज आर पर।
धक धक धाई गोप गोपी मन आई गाय
बच्छ अकुलाई करें करुणा विसार पर।
जसुमति मैया ढिंग नंद बलि भैया ताबि,
ता छिन कन्हैया गिरि गह्यो बर जोर पर।
हर बर धाय भुज दण्डन घुमाय हाल,
करन प छाया त्यों बसायो नख कोर पर॥

अमित अपारें नभ मंडल गुहारें घन,
सायुध सँहारें धाय धाय व्रज वार पर।
धारा की धौंधे घर घार जल औंधे पौन,
गौन तन कौंधे त्यों अमूल तरु तार पर।
शरना के कंद व्रजचन्द दुख कंदन कौं
घूमन घुमाय धरो धौर बर जोर पर।
मधवा निमाय कर मगन फिराय गिरि,
छत्र सम छाय कै तुलायो नख कोर पर॥

नख वरनन (कवित्त)

सजन त ग्यरे मनरंजन गुमान गुर
गंजन गहीर गुन गाहक कगेरी के।
मृग के मलीन मन बधत परीन पुंज
मौन ह्वै अधीन कर- कंजन चकोरी के।
मन मरु मान मग्सान के सुधारे तीले, --
उज्ज्वल अनियारे भारे भौंर की मरोरी के।
सौतिन के मान मदलाल श्री "व्रजेश" पाल,-
राजत बिसाल नख कीरति किसोरी के॥

केसू के कुसमन कौ कफनी करी है कंठ
तमकौ कलीन मन माद उपजायो है।
अवनि कौ मौर सिर टापी औ नवा है सनी
झलकी अनार भौंर गुंज छवि छायो है।
मारयो मकरन्द द्रुम डारहि करि दंड धारी,
मन्दर समीर यों 'व्रजेश' गुन गायो है।

बडो वेपीर भीष्म प्राण की वियोगिन मा,
मागन फरीर ह्व बसत चलि आयो है ॥

मुरली वर्णन ( कवित्त )

माथे मोर मुकुट रसाल सिरमौर रम
फूल हैं सरसा फूल कुडल श्रवन है।
अलकें भ्रमर जुग लोचन कमल मुख,
चन्द दरस अंनि अह्लाद के भुवन है।
मुरली मधुर गौन पचबानादि नानें
कोयल कुहुकि मान माननी दवन है।
श्रीमत ब्रजेन्द्र महाराज बलवन्त जू के
राजत बसत रूप राधिका रमन है॥

४६—गणेश —ये जाति के ब्राह्मण और भरतपुर के निवासी थे। इनका कविता-काल स० १८६० से स० १८८० वि० तक ठहरता है। ये भरतपुर के महाराज बलवन्तसिंह के दरबारी कवि थे। इनके पुत्र लक्ष्मीनारायण व पौत्र युगल किशोर भी कवि थे। ये दोनो भी महाराज बलवन्तसिंह के दरबार मे रहते थे। इससे यह पता चलता है कि उक्त कवि बहुत वृद्ध थे। इनकी रचनाओ मे से एक पुस्तक 'विवाह विनोद' प्राप्त हुई है जिसमे उक्त महाराज के विवाह का सुन्दर ढंग से वर्णन किया गया है। इनकी कविता का उदाहरण नीचे प्रस्तुत किया जाता है —

छूटत फुहारे जल जंत्रन तें जल धारे,
देखे लगें प्यारे, न्यारे न्यारे बुंद वारे हैं।
ताप तरवार ह्वै कें मुक्ता समूह स्वच्छ
लोचन पन्नते में सुकवि निहारे हैं।
नृप सिरताज महाराज श्री ब्रजेन्द्र बली
बलवन्त दूहै पैं सम्पत्ति वारे हैं।
मेरे जानि ब्याह के तमाम कौं उछाह जानि
मानो इन मानि आय वरुण पधारे हैं॥

४७—जसराम —इनके विषय मे इतना ही वृत्त उपलब्ध हो सका है कि ये जाट जाति के थे और भरतपुर के रहने वाले थे। इनका कविता काल स० १८६१ वि० ठहरता है क्योंकि ये भरतपुर नरेश रणजीतसिंह के यहां दरबार मे रहते थे।

जहाँ कर रारि गिरैं गोरटा गरद्द भये
दोऊ लट्ट पट्ट रण-खम्भन तजत हैं।
फिरका फिर गिन के फार के फतूह करें
जीत के नगारे रणजीत के बजत हैं॥

४६—प्रसिद्ध —ये कवि जाति के ब्रह्म भट्ट थे। ये महाराज रणजीतसिंह की पलटन में सैनिक काय के द्वारा जीविका अर्जन करते थे। इनका कविता काल सं० १८६१ के आस पास पाया जाता है। इनके वीर रस के अनेकों फुटकर कवित्त मिलते है। उदाहरणार्थ कतिपय पद्य प्रस्तुत किये जाते हैं —

कवित्त

सुरपुर भवन भरतपुर देखन का,
काहे काज आये हो फिरंगी सूर छत्ता में।
धर क नसनी चढ़्यो कुरली खडग लिये,
किये मन भोरे गोरे सूरत चकत्ता मे।
कहत 'प्रसिद्ध' महाराज रणजीतसिंह,
धाय धाय धाम पग आगे ही धरत्ता म।
भेजी फोर पटक पछार खात खभन सों,
लेडी अंगरेजन की रोव कलकत्ता मे॥

छप्पय

कछवाये खरभरे लरे नहिं एक लराई।
रजवारे भजि गये गिरत्ता गल न पाई।
दक्षिण लक्षण भरे रण कवियन मुख भाखी।
दीभ दहली भई मैंढ सूरज सुत राखी।
दिगपाल हालि भुवपाल भग जब नृप बल चढते जहा।
रणजीतसिंह नहि जनमते तो हिन्दुन हद रहती कहाँ॥

दसे दुरबीन वडाबीन बान सग लिये
सत्तरह पहर हल्ला कीये मदमत्ता वे।
पीरे पट भडा फन बुज प निसान दिये,
बान फहराने मोरपच्छ के धरत्ता मे।
जोगनी जमात पानि वठ के अघात खात
भाँति भाति मासन सवाद नव खत्ता वे।

कहै 'परसिद्ध' महाराज रणजीतसिंह
सत्रह हजार दल काट कलकत्ता के ॥

५०—रमेश —इनका कविता-काल सम्वत् १८६२ से १८८०वि० तक माना गया है। इनका पूरा इतिवृत्त ज्ञात नहीं हो सका है। इनकी कविताओं में रसानुकूल ओज एवं प्रसाद गुण का प्राचुर्य है। स्वाभाविक अनुप्रासों के सम्पर्क से इनकी रचनाओं में अद्भुत चमत्कार उत्पन्न हो गया है। इनका लिखा हुआ एक नायिका-भेद ग्रंथ तथा महाराज रणधीरसिंह की प्रशंसा के कुछ फुटकर छन्द मिलते हैं। वीर रस की रचनाओं में से कतिपय उदाहरण प्रस्तुत किये जाते हैं।

महाराज रणधीरसिंह का आतंक वर्णन —

कवित्त

तेरी धाक धरके धराधिप धरे धरान,
धर छाड़ धावत धरा की लाज धारें ना।
घाटिन के घाटि सुनि उद्धत निसान धुनि,
भूल कर पल में पलायन में हारें ना।
कूदि कूदि भारन में छिपत पहारन में,
प्रान हानि जानि हार जीत कों विचारें ना।
श्रीमत् ब्रजेन्द्र महाराज तेज तत्ता देखि
पत्ता से उडत वैरी सत्ता कों सम्हारें ना॥

महाराज रणधीरसिंह के अश्वों का वर्णन

उच्छलन मुच्छलन बल के बलच्छ दच्छ
रच्छ गहि गच्छनि सु तुच्छ करें पौन को।
अच्छन निहारि के सुरच्छनि के पच्छ हरें
पच्छिमनि के से कच्छ कच्छि तन कौन कों।
श्रीमत् ब्रजेन्द्र के हयेन्द्र बरन 'रमेश',
लच्छिन सु लच्छिन के गच्छ बर हौन को।
दच्छिन अदच्छ के सु कच्छनि के कच्छ स्यालि
स्वच्छन विलच्छन समच्छ कर भौन कों॥

हाथियों का वर्णन

श्रीप आप आप इन्दु नीलमनि पनग म
दवे पर भूमि का 'रमेश' कहै मानि के।
उद्दित अमद त कलिद ते विलद वस,
गुजत मलिद पुज मद कों घमानि के।

ऐसे गल गाज गजराज ब्रजराज द्वार
दिग्गज हू भाज लाजें सोर पहिचानि के
सुडादण्ड उद्धत उदंड नभ-मण्डल में,
चूमे सुधा मंडन मुखारविंद जानि कें ॥

५१—मिश्र सुखदेव गंगाकिशोर—ये माथुर चतुर्वेदी महाकवि सोमनाथ के वंशज थे। इस वंश को भरतपुर राज्य की ओर से राज-दानाध्यक्ष का पद परंपरा से चला आता है। इनके वंशज अब भी भरतपुर में विद्यमान हैं और इस उपाधि का उपभोग कर रहे हैं। इनके पिता का नाम वजनाथ मिश्र था। इनका रचा हुआ संग्राम रत्नाकर नाम से महाभारत के ७ पर्व पव तथा मूसल पर्व के अनुवाद हमारे संग्रहालय में है। ग्रन्थ के दर्शन से हम इस निश्चय पर पहुंचे हैं कि आप न केवल हिन्दी के ही वरन् संस्कृत के भी ज्ञाता थे। इस ग्रन्थ में आपने अगणित प्रचलित तथा अप्रचलित छन्दों का प्रयोग किया है जिससे सिद्ध होता है कि आपका पिङ्गल शास्त्र का पूर्ण ज्ञान था। यद्यपि आपने यत्र तत्र अलंकारों का भी प्रयोग किया है, किन्तु उनका विशेष चमत्कार कहीं नहीं दिखाई पड़ता। इतना सब कुछ होते हुए भी हम यह कह सकते हैं कि आपकी भाषा में सरलता तथा स्वाभाविकता की मात्रा यथेष्ट पाई जाती है और शैली साधारणतः अच्छी है। इनकी कविता के कुछ उदाहरण निम्न लिखित हैं—

छप्पय

श्री नारायण शंख चक्र को धारण करि कें।
अरु नर उत्तम रूप आप अर्जुन को धरि कें।
सब दत्यन की दमनि देव सरसुति मन भरि कें।
श्री पाराशर सूनु व्यास आनन्द बिहरि कें।
हूजै प्रसन्न मोपै अब कृपा दृष्टि अधिकारि कें।
मैं करत प्रणति तुमको सदा अपने हियमें धारि कें ॥

कवित्त

पर्वत कैलास मध्य पूर्यो की जुन्हैया बीच
आपने समान बिम्ब आपनो निहारि कें।
धावत अनेक बार छाया सो विचारि रारि
अति ही प्रचण्ड सुण्ड दण्ड को भ्रमाय कें।
दौरे मन पुत्र ! तेरे पन्नि के घातनि तें
सम्पति है परता ताकी दया को विचारि कें।

एस गिरिजा के सपूत पूत गनपति को
सदा उर ध्यान धरो कष्ट त्रिमारि कें ॥ 

५२—रसनायक—जैसा कि आपके नाम से प्रतीत होता है रसनायक रस राज शृंगार के सफल उपासक थे। आपका जन्म भरतपुर राज्यान्तर्गत कामवन नगरी में भट्ट जाति में हुआ था। आपके जीवन परिचय एवं कविता-काल के विषय में निश्चित रूप से कुछ नहीं कहा जा सकता किन्तु विद्वानों ने आपका कविता-काल सम्वत् १८७२ वि० के लगभग माना है। आपका केवल 'विरह विलास' नामक काव्य ग्रन्थ उपलब्ध हुआ है। इस ग्रन्थ में भ्रमरगीत के ढंग पर पद्य में उद्धव तथा गोपियों का सम्वाद बहुत ही आकर्षक ढंग से लिखा गया है। गोपियों के द्वारा प्रस्तुत उक्तियाँ तो बहुत ही मर्मभेदी हैं और भाषा भी भावानुकूल सरल और चित्ताकर्षक है। यद्यपि आपका एक ही ग्रन्थ देखने में आया है फिर भी इसके देखने से यह विश्वास नहीं होता कि ऐसे उच्च कोटि के कवि ने केवल एक ही ग्रन्थ लिखा हो। केवल इसी एक ग्रन्थ के अवलोकन से यह कहा जा सकता है कि आप काव्य-कला के मर्मज्ञ एवं प्रकाण्ड विद्वान् थे। 'विरह विलास' ग्रन्थ से आपकी सरसता, सरलता, मार्मिकता एवं विद्वत्ता की पर्याप्त झलक मिलती है। ऐसा प्रतीत होता है कि सम्भवतः जगन्नाथदास 'रत्नाकर' को 'उद्धव शतक' की प्रेरणा रसनायक के 'विरह विलास' से ही मिली हो। इस ग्रन्थ के निर्माण काल के विषय में कवि ने स्वयं लिखा है —

अष्टादस जु बहत्तरा, सम्वत् सावन मास।
सोमवार तिथि तीज सुभ प्रगटो विरह विलास॥

आपके 'विरह विलास' काव्य के कुछ उदाहरण प्रस्तुत किये जा रहे हैं —

उद्धव ( दोहा ) —

अलख निरंजन ध्यान धरि निर्गुन ज्ञान उर धारि।
जोग जुगति सिखवहुँ अब सीखौ सब ब्रज नारि॥

गोपी ( दोहा )

अलि! औरे काहू कवन यह दुवारिका जाहु।
बसत निरंजन सुचित ब्रज श्री घनश्याम सुजान॥

कवित्त

ब्यापक ज्ञान ब्रह्म अलख कहाँ है काहि
आदि निरंजन नाम रँग रंग पगि न।
कैसो अविनासी को है? बेद जो बखान जाहि
बिधिहू न जान हमें एक रंग रंगे ले।

ब्रज ही बसत 'रसनायक' न आन ठौर,
काहे झकझोर कर सुचित बिसरत से ।
और लौं वकत ऊधो द्वारका बताव काहे
काहे हैं हमारे प्रान प्रानन मे देख ते ॥

अन्य सखि (दोहा)

प्रेम-सुधा जिन जनम भो अलि चाख्यौ अनुकूल ।
जाग जन्तर तिनको कहा रचि मान मति भूल ॥

कवित्त

जोगल सिधारे तुम कुब्जि दै भाग आय
निरगुन हमैं लाय सम्पट लखातु हो ।
रोकन सरल पथ वेद औ पुरानन के
थापत अपथ पथ निलज सिहातु हो ।
याम यों कहा है 'रसनायक' वृथा है वाद,
चाहे जो हमारे सो न चरचा चलात हो ।
अपनी कहत पर-पीर ना लहत ऊधो
माधव मिले की विधि काहि ना बनातु हो ॥

सवैया

काहे दे जोग पठाय तुम्हें हम जानी अहो जु बड़ो जस लीना ।
कैसी अहोती कथा बधिक भरि श्रौननि हाय हलाहल दीना ।
काहू की नेक दया न लई रसनायक' वर बिसाह्यो नवीना ।
क्या हमसो अबला बपुरीन पै ऊधव आय के ऊधम कीना ॥

राधिका जी का पत्र श्री कृष्ण को (दोहा)

एक बेर ब्रज आइये, सुन्दर स्याम सुजान ।
सुरति मर्मे न रमाइ हौं माहि तिहारी आन ॥

कवित्त

एक बेर आय ब्रज-बिरही जिवाय लीजे
पाछे मन मानें सोय कीजो मनुपाय हो ।
मान ना करौंगी रसनायक' धरौंगी धीर,
गुन ही गनौंगी पै न औगुन गुनाय हो ।
पीवन अधर देव देहो ना कठिन जुग,
कुच ही अरो न अग हरख छुवाय हो ।

मोहे है हजोग मोहि नन्द के कुँवर अब
सुरति मम न हा हा गावर न्याय हों ॥

दोहा

जागत अनन्त अगाध हगि विरह व्याधि बढ़ जाय ।
मा जीवन जदुपति अब ब्रजहि बसाव आय ॥

कवित्त

आपनो जतन छाड कौनहि कछू न याम,
चन्च वच्न नाग नाहन हँमाइय ।
प्यारे पन्न्न 'रसनायक' रहे हो अब
घरको बिचारी कहा मो हूँ ना सुनाइय ।
अनि ही अनय नई जिगरी प्रचण्ड माहि
जीवन बचाय तन तापहि नमाइय ।
सूनो है मकान ब्रज विरही विकल यान
गाकुल के नाथ आय गोकुल बसाइय ॥

घर की न जल भर, मग की न पग धर
घर की न सुधि कर नति है उसास री ।
एक सुनि नाह गइ एक तिन जोट भई
एकन व अधरन छूट प्राण आसुरी ।
ताप 'रसनायक' यात कछू ना उपाय कीज
तो ता कगी जामीं होय न उपहास री ।
गाजिय जगाय वन-वासन कन्हाय फेरि,
उपज न बाँस बन बाजगी न बाँसुरी ॥

१३—मातीराम —य महाराज रणधीरसिंह क दरबारी कवि थ। इनका कविता-काल सवत् १८८० वि० क आस पास ठहरता है परन्तु इनकी रचनाओं म महाराज रणधीरसिंह म पहले महाराज बलवतसिंह तक का वर्णन मिलता है। इनके पिता का नाम रघुवरराम था जो प्रसिद्ध महाकवि रामनाथ क पितामह थ। य नगर क निवासी तथा मुद्गल गोत्रीय ब्राह्मण थे। इनके रचे ग्रन्थ ग्रन्थ हमा दखन मग चुका है जिनका विवरण इस प्रकार है —

१—ब्रजेन्द्र-वंशावली — इस ग्रन्थ म भरतपुर राज्य वंश का वर्णन बड़े विस्तार पूर्वक रसीली भाषा म किया गया है।

२—ब्रजेन्द्र विनोद —यह रीति ग्रन्थ है जिसमे नायिका भेद का लक्षण और उदाहरण देकर भली प्रकार स्पष्ट किया है।

आपकी भाषा बडी ही लचीली तथा श्रवण सुखद है। भाव व्यजना सरल तथा हृदय स्पर्शनी है। शैली म पूर्ण चमत्कार है और अनुप्रासो की छटा देखते ही बनती है। इनकी रचनाओ के कतिपय उदाहरण प्रस्तुत किये जाते हैं —

ब्रजेन्द्र-वंशावली— ( दोहा )

महाराज रणजीत सुत श्री रणधीर ब्रजेद।
जगमगात जग मे प्रगट जाको सुजस अमद॥

कवित्त

प्रबल प्रचड मजु मालती निरुड मडि
मलय उदडन गरुर गहि गारिये।
गहि गहि गौहरन जौहर ज्वलित जाल,
पानिप विसाल मद चित्त त उतारिये।
'मोतीराम रुचिर अनेक उपचार भार
घन घनसार हू असार कर डारिये।
हिन्द सरताज तेरे जस प ब्रजेद्र वीर
कान्ति अमद चद चान्दनीन वारिये॥

पद्धरि छद

अति विमल नीर सरवर अपार,
जहं करत आन खग कुल विहार।
बन हस हसनी लिये सग,
निहि तीर आय विहरत सुरग
कहु चक्रवाक चातक चकोर
मन मोद भरे विहरत मोर।
कोकिल कपोत कूजत रसाल
मजुल अनूप बहु वगन जाल॥

भुजग प्रयात छन्द

लगी चारिहूँ ओर भालर भमक
सु तौ चन्द्र की चद्रिका सी चमकें।
बने पोनवार चन्दवा विराजे,
चहूँ ओर जर तार की कोर साजें।

घटा मद की सी अटा औ अटारी,
छटा सी चमक जहा गह नारी।
रची है सची चित्रमा चित्र मारी
मची स्वाग सा रूप की रासि भारी॥

कवित्त

जलद बन्दूक चहु औरन अचूक गाज,
माजें घोर गरज गरज गुन वारे है।
छन्नि छनारि स्वच्छ रजक अपार छवि
धूम धार धुरवान गार निरधार है।
'मातीराम माहन मरम सुर सार धार
रारि वर गानिन गुमान गार डार है।
पावस न हाय वीर सलन सिकार
महाराज रनधीर के करोन बल भार है॥
कुन्जन कुन्जन गरज गभीर धुनि
लरज पहार बन मघन समाज सा।
चमकत रजत चपल चपलामी घोर,
प्रलय घटामी गरे गरभ गराज मा।
तमा ताप तीनो गन भामत भरतपुर की,
रगनी ब्रजइन्द्र वीर हिम्मत दराज मा।
पूरन धुराव कर छुन्दन तुराव भर
गजब सगार अर्रै अरि म अराज मा॥
जाकी जानि जगनी म जगन ज्वनित जान
जगर मगर रहे रमहू निमान म।
ब्रजजन वारनद अधिक प्रमार भर
साक तजि बाव कुन कननि कनान म।
मातीराम सुकवि मलिन्न क वृन्द धाय,
दान मकरन्द गध पिवत मनान म।
सम नहि तार ब्रजकन वनवल्लमिन
उन्नि प्रताप आफताव हिन्दवान म॥
कनपमना क वन नामस अमन रूप,
करुना निलय गनि सनिन इनाज क।
सुगर मराजन त आज रमत दूना,
कनिमन रन रसमन रगाज क।

'मोतीराम सुकवि सहायक मदन जय
दायक बिजय बलदेव ब्रजराज के ।
श्रीधर रतन नव अम्बुज बरन रम्य
बिनऊँ चरन बलदेव महाराज के ।।

**५४–महाराजा बलदेवसिंह**–आपने सम्वत् १८८० से १८८१ वि० तक भरतपुर के राज सिंहासन को सुशोभित किया। आप महाराज रणधीर के भाई और उच्च कोटि के विद्याव्यसनी तथा विद्वानों का आदर करने वाले थे। आपका दरबार विभिन्न प्रान्तों के कलाकारों एवम् सत्कवियों से सुशोभित रहता था। विभिन्न प्रान्तीय गुणियों के सत्संग का प्रभाव महाराज की कृतियों में स्पष्ट झलकता है। जिस प्रकार आपकी महारानी 'चतुर सखी' ने अपनी काव्य प्रतिभा प्रकाशन का माध्यम गीत काव्य को चुना है उसी प्रकार आपने भी गीत काव्य ही अपनाया है। आपके पदों से भली प्रकार स्पष्ट हो जाता है कि आप काव्य के साथ साथ संगीत कला के भी विशेषज्ञ थे। सन्त वाणियों के सदृश आपकी रचनाओं में सरसता एवं माधुर्य प्रचुर मात्रा में पाया जाता है। आपकी रचनाओं में ब्रज-भाषा के अतिरिक्त पंजाबी एवम् मारवाड़ी भाषा का पुट भी विद्यमान है।

आपने अपनी रचनाओं में 'चतुर अली' 'चतुर प्रभु' तथा 'चतुर पिय' के उपनाम की छाप अङ्कित की है। आपकी कृतियों ( पदों ) के कतिपय उदाहरण नीचे उद्धृत किये जाते हैं–

ठुमरी

पचरंग पाग जरद बाकी पटका साँवर वरन पर मेरा मन अटक्या ।
ताक ताक नैन भौंह रसनारी मृदु मुसक्यान चमक चित हटक्या ।।
चतुर अली सुमति मति राधे मदन फन्द मेरा मन लपट्या ।

ठुमरी राग काफी

मन मोहन मेरे लाल हो जी सही वाला एजी सैनी बाना मेरे जान ।
छुपि छुपि के क्या नाम धरत हो वांही में लग्या मेरा ख्याल ।।
'चतुर' पीव में नाम के होला अब हो ज्यों परमान ।

राग भिभासी–एक ताला

हरि बिन कोउ नहीं मन साथी ।
सुत दारा अरु कुटुम कबीलो झूठे सुजन संगाथी ।।
बरज रहो बरज्यो नहिं मानत घूमत है जस हाथी ।
चतुर वरणय चैन जो प्यारे फिर न मिल रस माथी ।।

५५—महारानी अमृतकौर—महाराज बलदेवसिंह स्वयं जैसे सरस कवि थे वैसी ही उनकी रानी अमृतकौर भी थी। ये भी सरस पद्य रचना किया करती थी और अपने पदों में 'चतुर सखी' तथा 'चतुर प्रिया' के उपनाम का प्रयोग करती थी। इन रचनाओं से यह अनुमान होता है कि 'चतुर सखी' काव्य-कला के साथ संगीत-कला की विदुषी भी थी क्योंकि इनकी समस्त उपलब्ध रचनाएँ गीत काव्य के रूप में ही हैं। इनके पदों के पढ़ने से मत भागी का सा आनन्द प्राप्त होता है। इनका अधिकांश काव्य भक्ति रस में ओत प्रोत है। कतिपय रचनाओं के उदाहरण निम्नाङ्कित हैं —

राग गौड़ मलार ताल जलद

प्यारी सिखयो है सावन तीज गावे सिखयां है सावन तीज।
पचरंगी दामिन लावन सी ओढ़े रंगिरली चीर।
कस कहुँ अंगिया की सोभा आभूषन की भीर॥
कानों में हीरा की झलकनि बसरि नटवन धीर।
पायन तो घायल करि डारे पिय साँवल बलबीर।
चतुर सखी या विधि सो खेलो वा जमुना के तीर॥

जल भरन कूं जाय स्याम खड़ो पनघट पे।
राधे तेरो रूप अनूठो लाल देखि सुधि सब भूल्यो।
महरि को लरिका महा अति खोटो गलियन में रोक टोके।
चतुर सखी ने यह छवि निरखी कहा कहें सब की गरिया॥

राग इमन

प्रीत जुरी मोरी तुम सूं गिरिधर। प्रीत जुरी मोरी तुम सूं।
चतुर जतन क्या है कर जोरी अब लागी हरि छूटन सूं॥
महाधूर्त वह नंद लाडिलो घात चलावे बल सूं।
चतुर सखी' मेरे बिरह बहुत है जिन दरसन अब तरसूं॥

राग सोरठ—ताल चपक

मोहन मुकुट की झलकानि।
कोटि चन्द्र जिसम मनि भनि तुरत न ता अनुमानि।
नन्दजा को कुँवर सुन्दर राधिका प्रान।
चार जुग में बरन सब नहिं प्रेम रस की खानि॥
व्रजवासी मन लाग जुग सो करत अमृत रस पान।
चतुर सखी के प्रान प्यारे स्याम रहु मोहि मान॥

५६—जयदव —य काव्य क साथ साथ ज्योतिष मे भी प्रकाण्ड पण्डित थे और महाराज बलदेवसिंह क दरबार म रहत थे। इनका कविता-काल १८७१ वि० है। इन्होन जातक भूषण जाग नामक ग्रन्थ संस्कृत ग्रन्थो के आधार पर हिन्दी म लिखा है। ग्रन्थ म काव्य सौन्दय तो नहीं है परन्तु जातक सिद्धान्त पर भाषा के पद्यो म अच्छी पुष्टता प्रतीत होती है। उदाहरण के लिय इनक दो दोहे प्रस्तुत किय जाते ह —

मन्हाराज बलदेव जू क ह्यो महज ही भाय।
'जातक भूषण जाग की भाषा देहु बनाय॥
सम्बत् ठारह सौ बरस इकहत्तर को मान।
कातिक बदि पाच गुरु पुनवसू मा जान॥

५७—धरानन्द— इनका पूरा नाम घासीराम था। इन्हान कही कवीन कहा धरानन्द और कही घासीराम नाम स कविता का है। य भरतपुर क निवासी तथा जाति के ब्राह्मण थे। इनके वंशज अब भी भरतपुर मे है, जिनम पंडित रामचन्द महाराजजी कमकाण्ड केसरी ज्योतिषाचाय राज पण्डित प्रसिद्ध व्यक्ति है। घासीराम संस्कृत क प्रकाण्ड विद्वान् थे। इनके रचे हुए संस्कृत म वेदान्त न्याय, ज्योतिष आदि पर कितने ही ग्रन्थ है। आपका बहुत सा साहित्य आपके उक्त वंशधर प० रामचन्द्र न श्री हिन्दी साहित्य समिति को भेट कर दिया है। कवि धरानन्द महाराजा बलदेवसिंह क दरबारी कवि थ। हिन्दी साहित्य म आपन एक रीति बृहद् ग्रन्थ साहित्य सार चिन्तामणि नामका लिखा है। यह ग्रन्थ गद्य-पद्य अर्थात् चम्पू क ढग का है। इसकी विशेषता यह है कि इसम तुलनात्मक शैली पर अन्य कवियो की कविता क साथ कवि न अपनी कविता लिखी है। इस ग्रन्थ का निर्माण-काल सम्वत् १८७२ वि० है। इनकी कविता के उदाहरण नीचे प्रस्तुत किये जात है —

छप्पय

मद जल मडित गड चड लगि चचरीक गन।
हरत मुड भनु दण्ड विविध जिहि पूजत सुरगन।
सत दन मद मत्त बन साभित अनेक गति।
सवत सम सुरेस, अनक नरम महामति।
सिंदूर पूर साभित वदन, सदन बुद्धि भव भय हरन।
जय सुर नर मुनि बदित चरन लम्बोदर कविजन सरन॥

कवित्त

गुंजरत कुंज कुंज मरम मनि्‌न कुल,
उडन, पराग पुंज रग मरमायो है।
प्रफुल्लित मालती वन्व वन भूमि रहो
पवन भमारनि। सुगन्ध नरमायो है।
सुमनन की मम्पन मरमत कलि बाग बीच
वग्न 'कवीन' पचवान बल छायो है।
माननी क मान गढ़ तोग्वि क काज आज
काम नृप मेवन वमन वन पायो है॥

कहा कहाँ पाई भूठ मानी म मचाई मत
दुर न दुराई गति पावम गयद की।
वग्न की वड़ाई लघुनाई मा लघुन का या
पर पहिचानी परछाइ सूक चन्द की।
मै ना बग्जत ही महीन बे का बार बार
मौतन मदाई ही मिठाई विम कद की।
पामीगम कहै कठ कुनगी लगाई अब,
माई गी उपर मुधराइ नन्दनन्द की॥

# प्रकरण ३

## राम-काल ( पूर्वार्द्ध )

---

महाकवि रामलाल —महाराज बलवन्तसिंह के स्वर्गवास के अनन्तर भरतपुर राज्य का विशृंखलित होने लगा। अंग्रेजों ने ऐसा सुअवसर देख भरतपुर दुर्ग पर आक्रमण कर दिया और दुर्जन साल को पदच्युत कर राज्य को अपने आधीन किया। बलवन्तसिंह को सिंहासन प्राप्त हुआ और राज्य शासन अंग्रेजों की देख रेख में होने लगा। राज्य की स्थिति एक दम बदल गई। युद्ध और वैमनस्य के स्थान पर शान्ति तथा मैत्री स्थापित हुई। फल स्वरूप हिन्दी कविता को पुष्पित एवं पल्लवित होने का एक स्वर्ण अवसर प्राप्त हुआ। शान्ति स्थापन के साथ २ कवियों के विचारों और भावों में परिवर्तन आने लगा। महाकवि सूदन ने वीर रस की जिस काव्य सरिता को प्रवाहित किया था वह आगे चलकर मंद गति से बहने लगी, यद्यपि इसका प्रवाह सर्वथा सूखा तो नहीं। वीर रसात्मक छन्द अब भी लिखे जाते थे किन्तु जो कुछ भी लिखे जाते थे वह अधिकतर बंदी जनों की विरदावली के रूप में ही होते थे क्योंकि जाटों की वीरता एवं शौर्य के वे दिन समाप्त हो गये जब "लखिनी पछ ला करि खेला त अजाब खेल हला मारे गग में रहेला मारे जग में" अथवा "तर तग तत्ता में चक्ता की न रही सत्ता पत्ता से उडाय अंग्रेज कलकत्ता के" जैसी वीर रस पूर्ण कविताएं रची एवं कही जाती थी।

अब शृङ्गार रस का समय आया और रीति कालीन कवियों की भांति इस काल के भरतपुर के कवि भी अपने काव्य को शृङ्गारिक रचनाओं से अलंकृत करने लगे। परिणामतः राजा और प्रजा दोनों को कविता से विशेष प्रेम बढ़ने लगा। भरतपुर नरेश बलवन्तसिंह स्वयं उच्च कोटि के कवि थे और कवियों का बड़ा सम्मान करते थे। इनके आश्रय में रहकर अनेक कवियों ने इनकी उदारता का वर्णन किया है और सुन्दर २ ग्रंथ लिखे हैं। इन कवियों में महाकवि रामलाल एवं रसानंद इन कवि पुंगवों ने वीर रस के साथ साथ शृङ्गारिक रचनाओं को अधिक महत्व दिया है।

महाकवि रामलाल यजुर्वेदी शाखा के मुद्गल गोत्रीय ब्राह्मण थे। इनके

वंश के आदि पुरुष प्रताप मिश्र विराटपुर (बयाना) के समीप सूरौठ ग्राम के रहने वाले थे। इनके पुत्र रामचन्द्र तथा पौत्र रघुवरदास हुए। ये वहां पर अपने शत्रुओं के द्वारा अधिक सताये जाने से तंग आकर नगर (भरतपुर राज्य के अन्तर्गत) में रहने लगे। इनके छः पुत्र रामरतन, सीताराम, मानीराम, रेवराज सेवाराम तथा मन्नाराम हुए। सेवाराम के चार पुत्र हुए जिनके नाम राम, कृष्ण, धनुधर तथा हनुमान थे। ये ही राम हमारे महाकवि राम (रामलाल) हैं। छन्द सार ग्रन्थ में इन्होंने अपना वंश परिचय विस्तार पूर्वक दिया है।

कविवर राम ने मथुरा में विद्याध्ययन किया। इनके गुरु का नाम घासीराम था जो संस्कृत साहित्य के अच्छे ज्ञाता थे। विद्या लाभ कर जब राम कवि अपने घर नगर लौटे तो रावल दिनसुखराम की प्रेरणा से यह हिन्दी में काव्य रचना करने लगे। उच्च कोटि के कवि होने के कारण महाराज बलवन्तसिंह ने इन्हें अपने दरबारी कवियों में स्थान देकर सम्मानित किया।

अब तक हमारे देखने में इनके सात ग्रन्थ आ चुके हैं जो काव्य की दृष्टि से एक से एक बढ़ चढ़ कर हैं। इनके ग्रन्थों का विवरण इस प्रकार है —

१—अलंकार मंजरी —इस ग्रन्थ में प्रत्येक अलंकार के लक्षण स्पष्ट करके कवि ने सरस कवित्तों के उदाहरण दिये हैं। यद्यपि यह ग्रन्थ केवल २८ पृष्ठों का है तथापि गागर में सागर का समावेश है।

२—छन्द सार —यह ग्रन्थ पिंगल शास्त्र की शिक्षा के लिये बनाया गया है। विषय प्रतिपादन कितनी सुन्दरता से किया है यह तो देखते ही बनता है। इस ग्रन्थ की यह विशेषता है कि पुस्तक के आरम्भ में कवि ने देव स्तुति और वन्दना आदि के पश्चात् अपने आश्रय दाता महाराजा बलवन्तसिंह का वंश वर्णन कर भरतपुर नगर, शहर महल हाथी घोड़े, तलवार आदि वस्तुओं का वर्णन बड़ी ही सुन्दर और उत्कृष्ट भाषा में किया है जो समय के ऐश्वर्य एवं वैभव का पूर्ण द्योतक है। सिंह और सिंहनी के सवारी रूप में महाराज की वीरता और यश आदि गुणों का सुन्दर चित्रण किया है। इसके अनन्तर ग्रन्थ का मूल विषय वर्णित है।

३—हितामृत लतिका —यह ग्रन्थ हितोपदेश तथा पंच तंत्र आदि के ढंग पर लिखा गया है। उपदेश ओजपूर्ण भाषा में बड़े सुन्दर ढंग से लिखे गये हैं। इन्होंने भी सूदन तथा सोमनाथ के समान ग्रन्थ के प्रत्येक अंग के अन्त में 'नवर-छन्द' की आवृत्ति की है जो इस प्रकार है —

जदुवंस को अवतंस नृप बलवन्तसिंह प्रवीन
तिहि हेत द्विजवर राम कवि अमृत-लता यह कीन।
यह मैं विचार समाप्त कीनो सुभग पहिलो अंग।
वर विमल मित्रन तू वर सुख मित्र लाभ प्रसंग॥

ज्यों के त्यों ही तुरत, गिहम कैं चेला कौन ।
ऐसे चरित दिखाय कृष्ण चद्दन कर दीन ॥

राखे हम चुगायन कर मुक्ता घरलीन ।
मुरली कर दुति अरुनमा अरुन सु मुक्तावीन ।
अरुन सु मुक्ता वीन परयौ हसन भ्रम भारी ।
दौर चुगन चकोर ममुक्त पाक चिनगारी ।
तब मु करि मुख हसी भय मित लाहिन आये ।
तौ लाग रहै लरन करन यह कौतुक राय ॥

दोहा

शाही फौज भजाय कें दिल्ली कर उजरन ।
किया जवाहरसिंह नृप, यह दरबार बमत ॥

कवित्त

प्यारी प्रिय सग रग भौन म सुरति कर,
अगन मा उमग अनग उदर्यौ पर ।
भूमिन करन भई भूसन कहूँ क कहूँ
जरी के दुकूलन तें बादला झरयौ पर ।
'मुरली मनोहर' कहैया रगरन वार
वदन अनूप श्रम स्वद निचरयौ पर ।
मानौ सुरभान ते हिय म भय मान वार,
मुधा की प्रवाह मुधानिधि तें ढर्यौ पर ॥

११७—नवल किशोर—ये जाति के ब्राह्मण और भरतपुर के निवासी थे। इनके पिता युगलकिशोर तथा पितामह लक्ष्मीनारायण एव प्रपितामह गणेश सभी कवि थे। कविता इनकी पैतृक सम्पत्ति थी। इनके वशधर अब भी कवीश्वर नाम से प्रसिद्ध हैं। इनका कविता काल सम्वत् १८४२ से १८७० वि० तक पाया जाता है। इनकी रचनाएँ (१) जुगल विलास (नायिका भेद) (२) पथना युद्ध (३) दुर्गाष्टक और (४) विवाहोत्सव (श्री कृष्णसिंह) हैं। इन्होंने ब्रज भाषा का प्रयोग किया है जो अलकारों की छटा से सुसज्जित है। इनकी रचनाओं के उदाहरण प्रस्तुत किये जाते हैं—

सवैया

चैन नहीं दिन रैन परयौ, जबतें तुम नैनन नैक निहारे।
काज बिसार दिये घर के ब्रजराज प लाज समाज बिसारे ॥

सा विनती सुन मोहन मानिया मोसा कभू मत हूजियो न्यारे।
मोहि सदा चित सा नित चाहिया,नीके के नेह निवहियो प्यारे॥

भुजगी

झरें श्रोणधारा गिर भूमि माही।
गिरे वीर योद्धा, रही सुद्ध नाही॥
झरी मेघ की सी लगी तायरी है।
वधू इन्द्र की सी सु बूंदी परी है॥

पथना युद्ध (रोला)

तोप शब्द घन घोर, रार मारन जब पारी।
मनौ पथन माझ, भई पावस ऋतु भारी।
धूम उठ चहु ओर मनो बादर दलछाय।
उडत पतगा लखे मनौ खद्यात जुधाये॥
वरसत गोला नाहिं, मनो श्रोला सम झरक।
गोलिन की बौछारि परत ऊपर गढ गरिक॥
झमझमात समशेर तेग चपला अति चमकें।
बक कतार ज्यो उडत तई भाले ज्यो तमक॥

दोहा

इत पावस ऋतु शिशिर मे दरसी है मधिवाय।
रस रे गन्ध अपार है कानन सुनी न जाय॥

कवित्त

नाभा को सदन सब भांति ते भरतपुर
आनद अपार नित नय सरसत हैं।
तहा श्री ब्रजेन्द्र कृष्णसिह महाराज राज
अमित उछाह रूप बत दरसत है।
दीपन मे दिपत दिलीप ज्यो महीपन म,
देखि देखि सुख ब्रजवासी हरसत है।
द्यौस द्यौस उत्सव ते उत्सव अनत गुनो
अग अग दूना दून रग बरसत है॥

११८—कृष्णदास—ये वल्लभ सम्प्रदाय के अनुयायी तथा जाति के सूर्य्य द्विज ब्राह्मण थे। इनके गुरु का नाम गोस्वामी गोपेश्वर महाराज था। इनका कविता-काल १९४५ वि० के आस पास है। ये नगर के तहसीलदार और उच्च

श्राटि के कवि थे। यद्यपि इनके लिखे कितने ही ग्रन्थ बतलाये जाते हैं, किन्तु हमें केवल तीन ग्रन्थ ही देखने को मिले हैं—(१) रस विनोद—इस ग्रन्थ में रस, नायक-नायिका भेद और संचारी भाव आदि का सुन्दर ढंग से वर्णन किया गया है। (२) भक्त तरंगिणी—इसमें भक्ति की महिमा का वर्णन करते हुए कृष्ण के प्रेम पर पूर्ण रूपेण प्रकाश डाला गया है। इनकी कविता में नन्ददास के काव्य का सा आनंद आता है। (३) भगवत सलाह पीयूष—यह ग्रन्थ प० फतहसिंह तथा मथुरा निवासी व्रजमोहनदास के परामर्श से लिखा गया था। इस ग्रन्थ की रचना सर्व प्रथम संस्कृत में हुई फिर हिन्दी गद्य में अनुवाद किया गया। इसके अवलोकन से उत्तर हरिश्चन्द्र काल की व्रज भाषा के गद्य का आभास मिलता है। यह भक्ति रस प्रधान ग्रन्थ है। इनकी कविता के उदाहरण देखिए —

खंडिता लक्षण

और तरुनि के चिह्न सहित पिय जिहि घर आवै।
बुद्धियुत अति चतुर 'खंडिता' ताहि बतावैं॥

उदाहरण (दोहा)

कहा बात निसि इत लसे दरस दिखायौ भोर।
वह देत हिय धा लगी कठिन कुचन की कोर॥

कलहान्तरिता लक्षणम्

नहि मान जो मान मनायौ तरनि रिसाई।
कलहान्तरिता वनिता पुनि पाछे पछिताई॥

उदाहरण (दोहा)

गहि गई कार कटाक्ष की हियते बिसरत नाहिं।
रोमहि निरखन सुधि करन स्याम छुवानो बाँहि॥

११९—ऊपरराय—ये कामा तहसील के नौगावा नामक ग्राम के रहने वाले थे और जाति के राय थे। इनका विशेष वृत्त उपलब्ध नहीं हो सका है। आपका कविता काल सं० १६५० वि० के आस पास प्रतीत होता है। इनकी कविता का उदाहरण प्रस्तुत है —

सुधा रस त्यागो तो न यावो कछु अभिमान
विष अनुराग्यो तो न मांद उर आनि हैं।
जोग लिए भजो तो हमारे तन भोग मम
निश्च अधिक यह लीना हम जानि हैं।
उद्धव जू ऐसे ही विचार रहियो सँभारि,
भूलत कहीं है यह भूल जिय खानि हैं।

हमतो हैं वेही वेही ओर तें भये हैं ओर,
　　ओर तें भय ह तई ओर वात जानि है ॥

१२०—कृष्णलाल—ये भरतपुर निवासी गुलावसिंह के सुपुत्र और जन मत के अनुयायी थे। इनका कविता काल स० १९५० वि० के आस पास है। इन्होंने 'वियोग मालती' नामक ग्र थ की रचना की है, जिसमें इनका व श परिचय मिलता है। इनकी कविता का उदाहरण देखिए —

दोहा

चचल चपला दामिनी, अधरन की जनु होल ।
कोकिल कंठी बदन त निकसत नाहीं बोल ॥

मयन कुसुम भ्रकुटी रची, बना अनग कमान ।
आप अहेरी जावनी तकि तकि मार बान ॥

ये नना वरी अरी करन चह कछु और ।
गोके बन न रोकत लग रहे छवि ठौर ॥

१२१—कनल वहादुरसिंह—आपका जन्म भरतपुर मे एक सम्भ्रान्त ब्राह्मण कुल म साम्वत् १९१३ म हुआ था। आपके पिता भगवानसिंह यशब त काल म नमक विभाग के अध्यक्ष थे। स्वय वहादुरसिंह सेना म कनल तथा तोसखाना विभाग के मुतजिम थे। आप हनुमानजी के अनन्य भक्त और उच्च कोटि क कवि थे। य विहार उपनाम से कविता करते थे। इन्होंने लगभग २१ ग्र थो की रचना की है। आपकी भाषा वडी ही सरल सरस मुहावरेदार तथा भावपूर्ण है, उस पर प्रान्तीयता की छाप स्पष्ट दिखलाई देती है। जहाँ पर ख्याल लावनी तथा शिपरणी आदि आते हैं वहा कुछ २ खडी बोली का भी आभास मिलने लगता है। उदाहरण देखिय —

सीता मगल (कवित्त)

सागर सुधा के मे सम्प कौं बनाव वच्छ
　　तापर जमाव गिरि सुदर शृङ्गार को।
नरम नवीन सुचि रेसम की नती कर
　　मथन मनोज या सरोज कर धार को।
एत उपचारन त प्रगट रमा जो होय
　　तोऊ सकुचात मन वाजिद कुमार को।

सीता मम सीता जग और न पुनीता काई ( १५३ )
गाव वेद गीता जस सीता के विहार की ॥
केसर चमेली तल गरद मिलाय सान
उबट न्हवाय के अगोछ रग भीने हैं।
मानिन के काम की सुभायमान आए पग
कामलता चाज व सरोज छवि छीन–हैं।
तरया अग्न ध्वज अकुमादि चिह्न सारे
माहैं लन गमिक निहार मन लीन–हैं।
हीन भय हीरा मनि रीन स न्हिाई दन
मीन हू अधीन नम्र मीन समि कीन है ॥
राधा कृष्ण विहार (सवया)
वालन आइ वन घर बीच बडो अति बाहर होत खरारी।
क्या नहि रोकन मात जसोद लस नहि तू सुत व गुन भारी।
माखन भौन घर दुबकाए विहार कहैं पुनि लेत निहारी।—
चारत धाम मध्य नवनीत बडो अब ढीठ भयो बनवारी ॥
कवित्त
बाग नन फूल माई नम्र बहु रगन के
नज फहरात जिमि अचल उडाव है।
गाजत हैं दुदुभी अनूप, पग नूपुर सी
काटि कर किंकिनी मकल छवि छाव है।
चित्रिन निकन-मनी भूखन जडाव जडे
थनम उरोज-प निहार नलचाव है।
मातिन की झालर भमक द्वार एसे रही—
जसे निय कथ का, गिलोक-सुख पाव है ॥
सुदर नवनी पिकबैनी मृग ननी बाल
आई है सिंगार साज द्वार काम धाम की।
गावती मलारें श्री निहारें मघ मालन का
आनद निचार हिय ध्यान घनश्याम की।
सीतल सुगध मद चलत समीर तहा
करत विहार चित चार लन वाम की।
जमुना क कून आज भून अज दूल्है तीज
धारी मन फूल नम भूल मन काम की ॥

सवैया

मोद बिहार कियौ पति संग पलग प केलि कला भल ठानी।
भोर जगी मुख घोवन हेत लियौ कर में भरि नीर सयानी॥
ही गज मूरति बिंद ललाट परी वह छूटि सुहाथ समानी।
देख हसी मुग्धिवाय तिया इम डूबत हाथी हथैरी के पानी॥

१२२—बाबू कन्हैयालाल —ये भरतपुर निवासी मंगलसिंह के पुत्र और जाति के श्रीमाल जैन थे। इनका जन्म सम्वत् १९२८ के आस पास हुआ था। आप हिन्दी उर्दू और अंग्रेजी तीनों भाषाओं के अच्छे ज्ञाता और उच्च कोटि के कवि थे। इन्होंने सात ग्रंथों का निर्माण किया जिनमें से पांच प्रकाशित हो चुके हैं —(१) भक्तामर स्तोत्र (२) घनश्याम संदेसावा (३) अजना सुन्दरी नाटक (४) रत्न सरोज नाटक और (५) शील सावित्री नाटक प्रेममयी नाटक और रसिक सुन्दरी नाटक अभी तक अप्रकाशित है। आपका एक फुटकर संग्रह भी मिला है जिसमें लगभग २००० छन्द विविध विषयों पर लिखे गये है। इनमें कुछ उर्दू की गजलें कसीदे और अंग्रेजी की पाइम्स भी है। तारीख ३ फरवरी सन् १९३३ का लिखा हुआ अन्तिम छन्द देखिए —

कवित्त

पाती के ऊपर ही पीतम के अक्षर देख
छाती सो लगाय मृदु होठ चूम लीनो है।
लीनी है निकार फार कागज समोद बाल,
बाचत ही बाचत कछु मन्द मुस्कीनी है।
मन की उमग झलमलत चन्द्रानन प
पत्रिका ने मन्त्र फूक कीनी रस भीनी है।
आमते सजन की का हम रोक लहू गल
कंचुकि दुराय सरमाय चल दीनी है॥

आपकी चमत्कार पूर्ण नवीन उक्तियों के सरस छन्द उदाहरणार्थ प्रस्तुत किये जाते हैं —

गुण अवगुण जामे परयौ, वाहि नही बिसराय।
चन्दन हू की अग्नि लगि, देव देह जराय॥
जारौ या मन जारिये, हम सा चार निगाह।
पट घूघट का कर सके हिय में पठी चाह॥
कहैं ब्राह्मण दीजिये मिष्ट भोज निज हेत।
स्वर्ग बैंक में कर जमा लीजे ब्याज समेत॥

सुन्दरि तेरी देह में विद्युत प्रवाह महान।
ताहि चालन कों लगे कुच द्वै बटन समान॥

१७३—गुलाबजी मिश्र—आपका जन्म भरतपुर के एक सम्भ्रान्त ब्राह्मण कुल में सम्वत् १९२८ में हुआ था। ये संस्कृत और ज्योतिष के अच्छे ज्ञाता थे और हिन्दी में 'कंज' तथा 'भूमि कंज' उपनामों से रचनाएं करते थे। 'श्रीरामचरित-मानस' के अद्वितीय विद्वान् होने के कारण आपकी ख्याति दूर २ तक फैली हुई थी। श्री हिन्दी साहित्य समिति से आपका विशेष प्रेम था जहां मृत्यु पर्यन्त इन्होंने पुस्तकालयाध्यक्ष के पद पर कार्य किया। आपकी रचनाओं से कुछ छन्द उदाहरणार्थ प्रस्तुत किये जाते हैं—

कवित्त

आयौ है फागुन मची है धूम ब्रज भर में
भोर ही तें कुंवर कान्ह रंग में रंगे रहैं।
संग में सुदामा श्रीदामा मधुमंगलादि,
लै लै पिचकारी महा मोद में पगे रहैं।
गावत कबीर मा उड़ावत अबीर कंज
मलत गुलाल गोरे गालन सगे रहैं।
चोवा और चन्दन की मची है कीच बीथिन में
हारी पिचकारन के झुंड से लगे रहैं॥

आई फेर राधिका दई है टेर गोपिन को
ललिता विशाखा तुंगभद्रा सखी रहैं।
हारी मन आसा नेंक पकरि नेंक प्यार कूं
करेंगी निहाल याहि योंहि ठरी रहैं।
ऐती सुन धाय जाय पकर लियौ कान्ह कूं
छीनी सब आन माल मोतिन लरी रहैं।
मलत गुलाल गाल गुलचाद बंदी भाल,
चूनरि उढ़ाय प्यार सूत्र बन्नी रहैं॥

धर्म की मूरति है कि न्याय की सूरति है
दया को दरयाव है कि दानी दानवीर सों।
पीर कौ धरया पर पीर कौ हरया किधौं
दीनन कौ भया औ सनेया सांई सीर सों।

गोधन को भक्त अनुरक्त विप्र पाद पद्म
सीतल और स्वच्छ शुद्ध गंगा के नीर सौ।
भूमि कंज कृष्णसिंह भूपति तिहारो जस
बरनौं कहा लौ बाढ्यौ द्रौपदि के चीर सौ॥

लाज कौ जहाज है कि साज है मुसाहिबी कौ,
दृग अभिराम है कि मन्मथ कौ रूप है।
अरि उर साल है कि सतन प्रतिपाल किधौ
राम जू कौ लाल है सुकोरनि कौ भूप है।
राज काज दक्ष है प्रत्यक्ष है प्रभाव कंज
सैना सचालन में अद्भुत अनूप है।
राजन के राज महाराज श्री कृष्णसिंह
जंबू द्वीप खंडन में तौलो तुही भूप है॥

जा दिन ते प्राणनाथ साथ गये ऊधव के,
ता दिन ते गोपी ह्वै मौन धरी रहती हैं।
करके उपवास त्रास दर्कें निज देही का
प्यारे के वियोग जन्म सारे दुख सहती है।
भूमि कंज बार बार याद कर मोहन की
आसुन की नदी धार बीच चली बहती है।
गोपीनाथ गोकुलेश दरश देवो वेगि आय,
करि पछिनहौ हाय गोपी यो कहती है॥

जब लौ जग माहि सयोगी सनेही सयोग भरे सुख पायो करे।
जब लौ अरविन्दन की कलिया अलि वृन्दन के मन भायो करे॥
जब लौ भुवि गंग की धार बहै नभ मंडल सूर्य सुहायो करे।
तब लौ ब्रजरानी हमारी सदा मन भाई सु तीज मनायो करे॥

१२४—लक्ष्मीनारायन "काजी"—ये भरतपुर के निवासी और जाति के ब्राह्मण थे। ये संस्कृत और हिन्दी दोनो के प्रकाण्ड विद्वान् थे और दोनो मे ही कविता करते थे। आप बड़ी सरल प्रकृति के थे और शिक्षा विभाग मे अध्यापक का कार्य करते थे। इनकी मृत्यु के अनन्तर इनका काव्य संग्रह अस्त व्यस्त हो गया। इनका कविता काल सन् १९१५ के आस पास माना जाता है। इनकी रचनाओं के उदाहरण देखिये —

## पतङ्ग

दर्शन देगा नहीं पतङ्ग।
पूर्व दिशा में चमक रहे हैं खद्योता समग।
पट पट पर चमक चमक झिलमिलाते अगणित रंग॥
क्या इनके प्रकाश से विकसित होंगे पङ्कज वृन्द।
जिनके सौरभ से प्रमुदित हो होंगे मत्त मिलिन्द॥
क्या जग का तम पुञ्ज नष्ट हो सकता घोर अमन्द।
चक्रवाक दम्पति के भी क्या मिट सकते दुख द्वन्द्व॥
इष्ट देव हो अपने मन में श्रद्धायुत सानन्द।
अभिवादन के साथ अर्घ्य क्या देंगे भूसुर वृन्द॥
होंगे नहीं नित्य, नैमित्तिक काम्य कर्म रस रंग।
जब तक नभ मण्डल में दर्शन देगा नहीं पतङ्ग॥

अरे तू अब भी चेत पतङ्ग।
रूप रंग के सिवा नहीं कुछ बल है तेरे तन में।
इनके ऊपर फूल गया तू जाकर उच्च गगन में॥
यदि कोई मिल गया तुझे, तू लड़ने लगा उसी से।
किन्तु प्रेम व्यवहार न तूने किया पतङ्ग किसी से॥
सदा साथ संयोग कथन क्या तूने नहीं सुना है।
चढ़ी हवा में गर्वित हो जो इतना आज तना है॥
गुण भी है अति विकट तेरा जिससे उन्नति पाई।
यह जब होगा नष्ट न जानें कहाँ गिरेगा भाई॥
या तो कण्टक मय पथ में पड़ छिन्न भिन्न होवेगा।
अथवा किसी जलाशय में गिर रूप रंग खोवेगा॥
संचालक को धन्यवाद दे रक्षा कहीं करेगा।
नहीं एक झटके में तेरा काम तमाम करेगा॥

अरे तू अब भी चेत पतङ्ग।
जिस प्रदीप पर बार बार गिरता है सहित उमंग।
देख स्वयं उसकी निष्ठुरता सभी हो रहे दंग॥
इसके रूप रंग के कामुक कितने कीट विहंग।
प्राणहीन हो चुके बहुत से करके गहरा संग॥

तू समझा था मेरे कारण जला रहा यह अग।
तेरी भारी भूल हुई थी यह तो कीट विहग ॥
स्नेह भरी इससे लिपटी है बत्ती जो मृदु अग।
धीरे धीरे जला रहा है उसका भी यह अग ॥

१२५–सुदरलाल –यह जाति के ब्राह्मण और डीग के निवासी थे इनका जन्म सम्वत् १६३२ वि० मे हुआ था। इन्होने केवल परमराम सगीत नामक ग्रन्थ की रचना की है। ये चौबोने बाज मात होते है। इनकी कविता का उदाहरण नीचे प्रस्तुत किया जाता है।

लक्ष्मीवचन चौबोला

ससि मुख सुदर आपको, क्या है नाथ उदास।
चिन्ता राहु बन ग्रसन आई तुमरे पास ॥
आई तुमरे पास, नाथ यह कारण कहा भयो है।
कान्ति हीन छबि छीन देख मम उर म सोच छयो है।
मोयहीन जलहीन मीन लख, मेरो दुख नयो है।
काठिन बृह्म सेस थके तव भेद न काहू लह्यो है ॥
जान चरणन की दासी कौन कारण सुख रासी।
मोय यह ससय भारी।
हे भगवत आपकी माया प्रबल नचावन हारी ॥

१२६–माजी श्री गिरिराज कुवरि –ये महाराजा रामसिंह की धर्म पत्नी तथा महाराज कृष्णसिंह की माता थी। आपने कृष्णसिंह के शैशव काल म राज्य हित तथा प्रजा हित के लिय जो काय किये वह भरतपुर के इतिहास मे स्वर्णाक्षरो से अकित रहेंगे। स्त्री समज के कुरुचि पूर्ण गीतो को सुनकर आपके हृदय को बडी ठेस पहुँचती थी। अत सद्भावना से प्रेरित होकर आपने सन् १६०५ ई० म स्त्रियो के गाने योग्य सुदर गीतो का एक सग्रह 'व्रजराज विलास नाम से प्रकाशित कराया। इसके अतिरिक्त महिलाओ क दैनिक उपयोग म आने योग्य व्रजराज पाकशास्त्र नाम से एक और ग्रथ भी लिखा है। इनके गीतो के कुछ उदाहरण प्रस्तुत हैं —

एरी तोहि कहत लाज नहिं आत माहि झूठो दोष लगाव।
श्रवनन सुयो नयन नहिं देख्यो, का नदलाल कहाव।
क्या बिन काज परी हो पीछे क्या नित मोहि खिजाव।
श्वेत श्याम रातो क पीरो कसो बरण सुहाव।

इन आनन कछु हाय न आव नित उठि मोहि उड़ाव।
किन में रहत कौन को ढोटा कहा तू मोहि सुनाव।
का जान झूँठी साँची तेरी हाँसी मोहि न भाव।
जो तू मनमोहन संग मरी प्रीत पुनीत बताव।
तो व्रजपति सों लगी लगनिया लागी य कौन छुड़ावै॥

कौरनि ने व्रज नार बुलाई
ताहि पठाई गोकुल नगरी, बुलवाय व्रजराज कन्हाई।
चलत चलत इक सखी सयानी नंद महर के घर में आई।
कहत जसोदा सो व्रज सुंदर कौरनि ने बोले मदुराई।
महर हरष सुन विलम न कीनो, दिये तुरत गोविंद पठाई।
व्रजपति श्री वृषभानु के आये, गारी गावत नारि सुहाई।

बरसाने मेरी बीर बंगला छवाय देती ॥टेक॥
महर यशोदा ये पकर बुलाय लेती श्री वृषभानु ते गाठ जुड़ाय देती॥
बहन सुभद्रा ये पकर बुलाय लेती, श्रीदामा संग जोट मिलाय देती॥
कुन्ती फूफी ये पकर बुलाय लेती, लाडली के फूफा संग ब्याह कराय देती॥

१२७—शंकरलाल— आप नगर निवासी प्रसिद्ध कवि रामलाल के भतीजे तथा हनुमन्त के सुपुत्र थे। आपका जन्म असाढ़ सुदी ७ बुधवार संवत् १९३३ वि० का तथा निधन ज्येष्ठ सुदी ७ बुधवार सं० १९८३ वि० को हुआ। इनके रचित तीन ग्रंथ हमें मिले हैं—(१) हनुमन्त यश (२) राम कथा और (३) गान संग्रह। आप अपने समय के प्रतिष्ठित कवियों में गिन जाते थे। उदाहरण देखिए—

हनुमान यश (कवित्त)

अति बल धाम तेज पुंज उपमा के जिन,
काम मद भंज इन्द्र हू के मान मारे हैं।
कहि 'हनुमंत सुत' राम जू के प्यारे अति
काज सिय सार घन निश्चर निवारे हैं।
संकट निवारे निज दासन के त्रास हरे,
अधम उधारन अनंत दुष्ट मारे हैं।
मारे हैं गुमान मेघनाद पुनि रावन के
ऐसे हनुमान गन्य रक्षक हमारे हैं॥

२४ अवतार वर्णन (छप्पय)

मच्छ कच्छ नरसिंह कोल द्विजराज राम रत ।
बावन कृष्ण सुबुद्ध कल्कि नाशक मलेच्छ दल ।
व्यास प्रभू हरि हंस जग्य हयग्रीव बखाना ।
मन्वंतर ध्रुव रिषभदेव धनवंतर मानो ।
कपिल देव सनकादिक बद्रिनाथ क्रीडा करन ।
हनुमत सुमन शंकर सुकवि चतुर बीस लीजै शरण ॥

१२८—सत्यनारायन कविरत्न—इनका जन्म २८ फरवरी १८८० ई० तदनुसार माघ शुक्ला १३ सोमवार संवत् १९३६ वि० को सराय नामक ग्राम (आगरा) में हुआ था। कहते हैं जिस समय कविरत्न का जन्म हुआ उस समय इनकी माता की दशा बड़ी करुणा जनक थी, और वह दीन हीन निस्सहाय अवस्था में इधर उधर अबोध बच्चे को लेकर भटकती फिरती थी। इनकी माता पढ़ी लिखी होने से अध्यापन कार्य करती थी। संयोगवश इसी गाँव के मंदिर के महन्त रघुवरदास का इनको आश्रय प्राप्त हो गया। रघुवरदास को पठन लिखन का व्यसन था और इनके यहां हिन्दी की हस्तलिखित पुस्तकों का एक अच्छा संग्रह भी था। ऐसे साहित्यिक वातावरण में पालन पोषण होने के कारण सत्यनारायण की काव्य से अभिरुचि होना स्वाभाविक था। अतः ये बाल्यावस्था से ही काव्य रचना करने लग गये। बचपन का यह काव्यांकुर आगे चल कर पल्लवित एवं पुष्पित होने लगा यहां तक कि इनकी कविताएं इतनी उच्च कोटि की होने लगी कि तत्कालीन विद्वत् समाज मन मुग्ध होकर मुक्त कंठ से उनकी प्रशंसा करने लगा।

कविरत्न अध्ययन काल से ही भरतपुर आते जाते थे क्यों कि विरक्त मन्दिर के महन्त जगन्नाथदास अधिकारी एवं मयाशंकर याज्ञिक से आपका अधिक सम्पर्क था। ये दोनों हिन्दी के माने हुए विद्वान् और काव्य प्रेमी थे। भरतपुर से प्रेम होने का दूसरा कारण यह भी हो सकता है कि इनको रसिया सुनने का बड़ा चाव था और भरतपुर में रसियों का बहुत प्रचार था। श्री बनारसीदासजी चतुर्वेदी ने इनकी जीवनी में लिखा है कि कविरत्न के आग्रह करने पर उनको एक बार हिन्दी साहित्य समिति भरतपुर में अनेक रसिये सुनाए गए, जिनमें से उनको यह टेक बहुत पसंद आई 'बखेरी डोल पीहर में'। सत्यनारायन को केवल रसिया सुनने में ही आनंद नहीं आता था अपितु रचने में भी। तत्कालीन महाराज किशनसिंह के अधिकार प्राप्ति के अवसर पर आपने निम्न रसिया स्वयं रचकर सुनाया था—

धनि दुलहिन सो रही आज भरतपुर नागरिया ।
द्वार द्वार में लिखना वाढे, जुर्यो उछाह समाज ।
भरतपुर नागरिया ॥

सत्यनारायन भरतपुर निवासी मयाशंकर याज्ञिक तथा अधिकारीजी का बड़ा सम्मान करते थे। मयाशंकर याज्ञिक के आग्रह से ही अपनी चिकित्सा के लिए सन् १९१३ ई० में आप भरतपुर पधारे, जहाँ वैद्य बिहारीलाल तथा डाक्टर ओंकारसिंह परमार से श्वास रोग की चिकित्सा कराई। ये याज्ञिकजी का कितना आदर करते थे इस सम्बन्ध में भवानीशंकर याज्ञिक लिखते हैं —' पूज्य ' काकाजी (मयाशंकर) उनके विवाह से संतुष्ट न थे, काकाजी ने कविरत्न के अन्य मित्रों को भी इस सम्बन्ध को तोड़ने के लिये बाध्य किया परन्तु सब व्यर्थ हुआ। विवाह हो जाने के बाद वे श्री गिर्राजजी की परिक्रमा को हर पूर्णिमा को जाया करते थे। यह उनकी बीमारी की मनौती के लिये करना पड़ा था। काकाजी से मुँह छिपाते थे परन्तु एक बार गोवर्धन में सत्यनारायन दीग पहुँचे। काकाजी उन दिनों वहीं नाज़िम थे। मिलना पड़ा। उन्हें देखते ही लज्जा, पश्चात्ताप आदि के कारण कविरत्न एक दम रो पड़े"।

साहित्य मर्मज्ञ होने के कारण अधिकारी जगन्नाथदास के पास इनका विशेष आना जाना रहता था। इन्हीं अधिकारीजी से परामर्श के लिये इन्होंने अपनी 'हृदय तरंग' नामक पुस्तक भेजी थी जिसे किसी ने इनके पास से उड़ा दिया।

अधिकारीजी के साथ प्रायः ये गोवरधन परिक्रमा के लिये जाया करते थे। एक बार आषाढ़ की पूर्णिमा को अधिकारीजी ने इनके साथ चलने का कार्यक्रम बना कर जाने से मना कर दिया। उस पर इन्होंने निम्नलिखित पद लिखा —

तुम्हें शतशः धिक्कार।
तिरस्कार के योग्य आप हो अब से सकल प्रकार॥
इतने को झुठवाया हमसे दक्ष्य धोखा भारी।
प्रण पूरा न किया पुनि तुमने इसी योग्य अधिकारी॥
देकर हमको धोखा ऐसा क्या फायदा उठाया।
वहाँ ठहर क्या भटा लिया कर चित भरमाया॥
पुण्यतीर्थ को छोड़ वृथा हो कोरा क्लेश कमाया।
चमचीचड़ चमगदड़ तुमने हमको वृथा सताया॥
कारण लिखिये ठीक अगर हो क्षमा प्राप्ति की आशा।
नहिं तो रसिया गात फिरिये लिए हाथ में ताशा॥

उन्ही दिनो भरतपुर म प्राचीन हिन्दी पुस्तको की खोज हो रही थी जिसम आपने पूर्ण योग दिया। इन प्राचीन पुस्तको के अध्ययन स कविरत्न की कविता शक्ति बहुत अधिक बढ गई, जिसका उन्होन कई बार स्वीकार भी किया है। इसी खोज म महाकवि सोमनाथ कृत 'माधव विनोद' पद्यात्मक नाटक के बीच मे पृष्ठ प्राप्त हुए जिन्ह देखकर इनको 'मालती माधव' लिखने की प्रेरणा मिली। यह ग्रन्थ भरतपुर मे ही लिखा गया। कठिन स्थलो के अर्थ पर य राज-पंडित गिरधारीलाल से अर्थस्पष्ट कराया करते थे।

जिस प्रकार कविरत्न का भरतपुर और यहा के साहित्यिको स प्रेम था उसी प्रकार हिन्दी का प्रचार एव प्रसार करने वाली हिन्दी साहित्य समिति स भी। यह सस्था सन् १९१२ ई० म बनी थी और तब ही स इसके वार्षिक अधिवेशनो और कवि सम्मेलनो म कविरत्न निरतर आते रहते थे और अपनी सुन्दर २ कृतियो द्वारा जनता को प्रफुल्लित किया करते थे। कुछ छन्द प्रस्तुत हैं—

## भारती वन्दना

जै जै मगलमयी भारती अखिल भुवन की रानी।
अनुपम अद्भुत अमल प्रभा, जिहि सकल जगत छहरानी॥
ब्रह्म विचार सार म निरत रत आदि शक्ति महारानी।
विश्वव्यापिनी श्रुति प्रकाशिनी, सुवरन शुद्ध कल्यानी॥

ब्रह्मचारिनी बीनधारिनी दयामयी शुभ दैनी।
नवल कमलदल आसन राजत नवल कमल_दल नैनी॥
जगमगात मजुल मुखमडल जगत पुनीत प्रकासा।
जासा विविध अविद्या तम को होत तुरत विनासा॥

ऐसी वरद शक्ति मुक्ति द महा शारद माई।
करत विनय तुमसो हम सब यह स्वीकृत कर हरसाई॥
तुम ही हो मा! सकल भाति सो या भारत की आशा।
प्रगटे हृदयभाव बहु कस बिन बानी बिन भाषा॥

जासो भारति! भारत-जन की रसना सदा विराजो।
एम नित्य विसारि दवि! क्यो? मुदित दया निज साजो॥
जग के और और रसनि हित जसी तुम सुखदाता।
जानि स्वजन भारत हू को निमि द्रवहु भारती माता॥

जबलौं भारत देश विश्व में जीवित-तिन मन भावै।
तबलौं नाम भारती अविचल अजर अमर छवि पावै॥
आवहु २ शीघ्र शारद ! वृथा-विलम्ब-न कीज।
या भारत की दीन दशा लखि क्यों नहिं होय पसीज॥

निगरयो कछु न यहाँ सुनि अजहूँ, हरहु हियो अँधियारो।
स्वागत २ जननि तिहारो पुन निज भवन सवारो॥
सहृदय सुभग सरसता सब के हृदय माहिं सरसावो।
सुमति-प्रभाकर की पुनीत प्रिय सुखद प्रभा परसावो॥

हृदय २ मधि होइ प्रफुल्लित नवल कली अभिलाख।
मन मलिन्द नित गुञ्ज २ कर निज अभिमत रस चाख॥
नित जातीय समुन्नति हित में सकल सुजन अनुराग।
भेद भाव तजि निरखें आशा निज २ निद्रा त्याग॥

काव्य कुशल हो सकल भाँति हम निज कर्तव्य विचार।
वर्तें प्रेम परस्पर सब सों प्रेमभाव सञ्चार॥
परम सौख्यप्रद होइ देश यह ऐसी सुदया कीज।
तुव चरनन में निरत रहे मन सत्य रुचिर वर शीज॥

## उपालम्भ

माधव आये शरण के द्वार।
दीन दुखी जो तुमको-याचन सो दानिनु ते भारे॥
किन्तु जात यह तुव स्वभाव के तरह जानत नाहीं।
सुनि २ सुयश रावरो तुव ढिग आवनको ललचाहीं॥
नाम धरे तुमको जग मोहन ! मोह न तुमरो आवै।
करुणानिधि तुव हृदय न परसहु करुणा बुन्द समावै॥
लत एक को देन दूसरेहि दानी बनि जग माहीं।
ऐसो हेर फेर नित नूतन राख्यो रहत सदाहीं॥
भाखि २ के गोपिन के जो तुम प्रभु-चीर चुराये।
अति उदारता सों लै वेही द्रोपदि को पकराये॥
रत्नाकर को मथत सुधा को सराम आप जो पायो।
मन्द २ मुसकान मनोहर सो देवन को-प्यायो॥

मत्त गयन्द कुवलिया के जा सेल प्राण हर लीन।
बड़ी दया दरसाइ दयानिधि मो गजेन्द्र को दान॥
करि के निधन बालि रावण को राजपाट जो आयो।
तह सुग्रीव विभीषण को करि अति अहसान विठायो॥
पौंडरीक को सवनास करि माल मता जो लीयो।
ताको विप्र सुदामा के सिर कर सनेह मढ़ि दीयो॥
ऐसी तूमा पलटी के गुन नेति नेति श्रुति गावें।
शेष महेस सुरेस गनसहु सहसा पार न पावें।
इत माया अगाध सागर तुम डावहु भारत नया।
रचि महाभारत कहूँ लरावत आपु म भया भया॥
या कारन जग म प्रसिद्ध अनि निवटी स्वम' कहाओ।
'घड़े' तुम मठा घुवारें कया माचा खुलवाओ॥

वेसाख

माधव तुमहुँ भये बसाख।
कुहीं ढाक के तीन पात है करी क्यो न कोउ लाख॥
भक्त अभक्त एकसे निरखन कहा हात गुन गाये।
जसा खीर खवाय तुम को वसाहि सीग दिखायें॥
सब धान बाईस पसेरी निन तोलन सो काम।
बलिहारी नहिं विदित तुम्ह कछु ऊच नीच की नाम॥
ब पदी के लोटा के सम तव मति गनि दरसाव।
यह कछु को कछु काज करत म, तुमहिं लाज नहिं आवे॥
जगत-पिता कहवाय, भये अब एसे तुम कपीर।
दिन दिन दुगुन बढ़ावत जा मित द्रोह-द्रोपदी-चीर॥
जुगकर जारि प्राथना य ही निज माया धरि राखौ।
मत्य दान दुखियनु के हित को सत्य हृदय अभिलाखौ॥

१२९—गगाप्रसाद — य जाति क ब्राह्मण तथा डीग के निवासी थे। इनके पिता का नाम गनेशीलाल था। आपका जन्म सम्वत् १९३८ वि० म हुआ। इनकी रचनाओं म 'विनयपच्चीसी' तथा कुछ फुटकर कवित्त देखने म आये है। उदाहरण प्रस्तुत हैं —

दोहा

बूढत ते गजराज को छिन में लियो उबार ।
मो अनाथ की बेर का क्या कर रखी अवार ।।

सवैया

ग्राह ग्रस्यो गजको जल में, बल वा गज को कछु काम न आयो ।
बूढत बेर भयो अति कष्ट तब मन ते पद-पद्म में लायो ।
टेर सुनी गज की यदुनन्दन आतुर ह्वै अति जाय बचायो ।
राम का बेर न काहे सुनो, हरि एतो बिलम्ब है काहे लगायो ।।

कवित्त

लाज रखि हिन्दी की हिन्द पति दीनानाथ
तेरो प्रण सदा ते रह्यो दीन हितकारी है ।
जितनी हू भाषा हो प्रचलित जगत माहिं
हिन्दी ही भासा सब भाषन सरदारी है ।
इहिके अधार पर भाषा देस देसन की
पहले ही ब्रह्मा निज मुखन उचारी है ।
'राम द्विज' भाखें चारो वेद भखें माखें,
हमतो हैं हिन्द के अरु हिन्दी हमारी है ।।

१३०—वैद्य देवीप्रसाद अवस्थी —इनका जन्म सम्वत् १९४०वि० के ग्राम पास डीग में हुआ था । ये आयुर्वेद के विद्वान् और राजकीय औषधालय भरतपुर, में प्रधान वैद्य थे । अनुसंधान-कार्य में अभिरुचि होने के कारण भरतपुर के प्राचीन कवियों के जीवन वृत्त खोजने में आपने बडा योग दिया । अवस्थीजी का काव्य में विशेष रुचि थी और मथरेश उपनाम से कविता करते थे । इनकी रचनाओं के उदाहरण देखिये —

कवित्त

भारत में वृद्ध कुरु वृद्ध युद्ध जुद्ध जुरयो
लयक सरासन बाढ बानन की भारी है ।
अर्जुन के रोके रुक्यो तेज बल न वाका को
खिसियानो रथी जानि रिसियानो मुरारी है ।
चक्र ले हाथ पट-पीत फहरान पाछे
भीषण ह्वै भीषम पे प्रभु धायो गिरधारी है ।

शान्तनु कुमार देखि हर्षि कर जोड भाख्या,
भक्त प्रण राख्यो भक्त वत्सल बलिहारी है।

असद खान ग्राह नें कोल को गयन्द घेरयो,
टरयो श्री सुजान तान आरत उबारी है।
दीन की गुहार सुनि करुणा निधान काप्यो
रोप्यो रण चढ जाय चक्रोमी भारी है।
असद की अनी कनी घनी वनी ठनी तहा
गनीन सा कनी कनी करिकें विदारी है।
फते को बचाय फते पाई खानजादो हय
धन्य बदनेश नन्द तेरी बलिहारी है॥

शारदीय सीजन के शुरू होन पहिले ही
शहर म आन पडी फीवर की छावनी।
जुल्म जोर ज्वर बेस मजलूम पुरवासी
अस्थि शेष हूये हुइ सूरत डरावनी।
तिल्ली औ जिगर न भी मौका पा अटक किया,
जिससे पिटीसी पीली तनकी प्रभा बनी।
शासक मलरिया के शासन से शासित हा,
किसकी है ताव कहे शरद सुहावनी॥

भरतपुर की नारी वृद्धा युवा नारी सब
दश का उमाही छाई छतन चौबारे की।
होरी २ हहानी सी ग्रीवान उठाय ऊंची
ललचाहे लोचनन जोहे बाट प्यारे की।
आई है सवारी जा सम्मुख सहप उठी
केती ठाढी आग केती दौरी आर द्वारे की।
उझकि झरोखा केनो झुकि झुकि भाक झांक
झिझकी सी झाको कर ब्रज रस तारे की॥

मत वा मदपीकर मत बनो मत वाल
छोडो प्रान्तीयता को भी इसी में बुद तारी है।
मौके का देखो समझ से भी काम लेना सीखो
बहुत कुछ खा चुके और खाने में ख्वारी है।

फूट का सिर फोड़ के एकता का सहारा ला
एक स्वर से कहदो मादरे हिंद प्यारी है।
बट हैं उसके हम गैर से पतीस कोटि
राष्ट्र भाषा हिन्दी है कौम हिन्दी हमारी है॥

भूलि निज गौरव क्या धूल में पड़े हो मित्र
ऐसी क्या खुमारी मारी सुध बुध बिसारी है।
पेटा देखि तुमको हा ठोकर दे विघ्न सारा
आगे से हटा के तुम्हें बढ़ गया अगारी है।
अब तो उठि अपने अस्तित्व का प्रमाण दो,
पतीस क्रोड कंठो की गर्जन से प्रचारी है।
हम हैं महान हिन्दी हिन्द है हमारा देश,
विश्वभर में वरिष्ठ भाषा हिन्दी हमारी है॥

डंका दै अमन्द चढ्यो दिल्ली गढ़ ढकापर
लाल दरवाज्यो तोड़ पैठो मझारी है।
हाट बाट घाट घर सबही लुटाय लीन्ह,
जोर समसेर के सो जेर कर भारी है।
भाग खानजाद मीरजाद शाहजादे छोड़
होन्सी पड़ी है देखें भाग को अगारी है।
शाह की अछन रानि लूटी बादशाही खूब
सूरज महान सान तेरी बलिहारी है॥

मरट्टन के ठट्टन झपट्टन झट्ट चल्यो
है के हरावल अम्बरेश के अगारी है।
अरिको अगाड्यो हरि हरि सो सुजान टूट्यो
मोरच्यो मल्हार ही सो लीना बलधारी है।
घेरि दल दक्खन को लक्खन विदारि डारे,
कोसन लौ रैनि रैनि कीनी खूब ख्वारी है।
कच्छ कुल रच्छ कच्छपेश कह्यो कच्छपी मे
तुम सा न सूर सूजा दूजा बलहारी है॥

आया उधर से दल अहमद अफगानी का
इधर से चमू चली भगवा निशान की।

पानीपत पावनसू मोरचा जमावे डटे,
बढे रण विन बात सोच अभियान की।
नाच उठी भारत की भावी सदासिव मोप,
औंधी हुई बुद्धी उस जनल महान की।
हाती न यो हीनदशा हिन्दी हिन्द हिन्दुवो की
मानता जो भाऊ कही सम्मति सुजान की ॥

१३१—बलदेव प्रसाद —आप जाति के ब्राह्मण और भासी जिलान्तगत मऊ रानीपुर ग्राम के निवासी थे। आरम्भ म ये झासी म कानूनगो पद पर काय करते थे, किन्तु उच्च पदाधिकारियो से मत भेद होने के कारण अपन पद स त्यागपत्र देकर भरतपुर चले आए और सातुरुक ग्राम (त० कुम्हेर) मे राज्यकीय पाठशाला मे अध्यापन काय करने लगे। ये बाल ब्रह्मचारी और स्वभाव के बडे अक्खड थे। हिन्दू आचार विचार मे आपकी पूण निष्ठा थी और विद्यार्थियो से किसी प्रकार की दक्षिणा या उपहार लेना अनुचित समझते थे। यद्यपि ये भगवान राम को अपना इष्ट मानते थे, किन्तु फिर भी कृष्ण विषयक साहित्य सृजन करने मे अधिक अभिरुचि थी। बलदेवप्रसाद अपने समय के ख्यातिप्राप्त कवि थे और हिन्दी सस्कृत तथा उदू पर समान अधिकार रखते थे। इनके ३ ग्रथ उपलब्ध हुए हैं—(१) विज्ञान भाष्कर—यह महाभारत का रामायण शली पर हिन्दी मे पद्यानुवाद है। इसकी भाषा बहुत मँजी हुई और व्याकरण सम्मत है। इसका बहुत कुछ भाग सातुरुक निवासी प० नवनीतलाल चतुर्वेदी के पास अभी तक सुरक्षित है और शेष बलदेवप्रसाद के वशज कडेरलाल भौंडेले के पास है जो मऊ रानीपुर झासी म रहते हैं—(२) पीयूप प्रवाह —यह एक प्रकाशित खण्ड काव्य है जिसमे भगवान राम की भक्ति का सुन्दर ढग स निरूपण किया गया है—(३) प० बलदेव प्रसाद न सस्कृत के प्रसिद्ध कवि जयदेव कृत गीत गोविन्द का भी हिन्दी म पद्यानुवाद किया है जो इनके वशजो के पास अभी तक सुरक्षित बताया जाता है। इनकी रचनाओ के उदाहरण देखिये —

कवित्त

नव गग धार आज तल सरस विराज
सु यमुना आयु राज ओघ अघ हारी की।
भूमि अति सुहावन सुजस वर पावन
सुर मुनि हृपावन भक्ति मुक्ति कारी की।

स्वारथ सुख दानि और परमारथ खानि
लोक त्रय मुकुट विश्राम दैन हारी की।
परम पद गमनी है सुभग त्रिवेनी,
बलदेव पद वृष्टि श्रीमान् धनुष धारी की।।

जाको शम्भु उमा सादर निशि वासर जप,
शारद शेष नारद नित्य ही गुना करें।
मरा के जप वाल्मीक अजर अमर भये
जाको महत्व सनकादि मन गुना करें।
जाको कह अजामिल गणिका गज उद्धर,
कलियुग के पतित अघघा हुना करें।
वदत बलदेव श्रीमान् धनुषधारीजी
राम नाम मुक्त जीह हंसिनी चुगा करें।।

सवैया

हो अघ पुंज तू पाप प्रहारनि, हों अति दीन दयालु भवानी।
मो सौ न और कहूँ कोउ निगुण, जगदम्बा करुणा गुण खानी।।
याचक बलदेव आयो है द्वार और उपाय न है तव सानी।
राम चरण रति याचक द न करु विलम्ब राम महारानी।।

सागर तीर खरे कपि वीर अलिहि अधीर न धीर रह्यो है।
दक्षि दुखी पति भालु कह्यो तुम राम काज सब तार लह्यो है।।
शरीर विसाल भयो विकराल कौतुक भूधर जाय गह्यो है।
'बलदेव पुर' चले हनुमान कच्छप वाल न मार सह्यो है।।

१३२—हीरालाल—इनका जन्म कामा निवासी प० सूरजलाल के यहां सवत् १६८२ वि० म हुआ। इनके कवत फुटकर छन्द पाये जाते हैं। उदाहरण प्रस्तुत हैं—

हाल हम गाते कामा का।
कर विमल कुण्ड स्नान, कट अघ या नर जामा का।।
कामा नगरी सुघड बसाई, जहाँ खेलें कुंवर कन्हाई।
जिनने दुख हरा सुदामा का हाल हम गाते कामा का।।

एक पैदा नहीं पड किसी को जब सिर पर आती गर्दिश।
बात बात मे घर बाहर म लड़वाती जन जन मे गर्दिश।

गाम धाम सत्संग छुडाती, देत कष्ट लाखा गर्दिश।
वखत पडे प इस जहान म, भोगें अमीर गरीब सभी गर्दिश।
हीरालाल यों कहे चेतकर रहना हजार नाच नचाती है गर्दिश।

१३३—मगलदत्त —ये पहाडी निवासी पडित रामनारायन के पुत्र थे। इनका जन्म स० १९४० वि० तथा निधन १९८२ वि० म हुआ। ये उर्दू के अच्छे ज्ञाता थे और गजल लिखने म इनकी बडी रुचि थी। उदाहरण दखिये —

बता ए मौत फिर क्या तेरा आना हो नही सकता।
हमारा तो अभी परलोक जाना हो नही सकता।
तुझे देखें कि देश प्यारे भारत में सुधारों का।
कि जिनसे आप अपने को छुडाना हो नही सकता॥
तू हट कर लौटजा कह लाख सुनता कौन है तेरी।
गिरे भारत को इससे अब गिराना हो नही सकता॥
नही यदि मानती है पूछनी क्या काम हैं करने।
कहें दो एक सुन सबका बताना हो नही सकता॥
खडा पग प अपने अब करेंगे देश प्यारे का।
जगत से नाम भारत का मिटाना हो नही सकता॥
बनायग सभी हम वस्तुए बस देश ही मे अब।
विदेशी वस्तुओ म धन लुटाना हो नही सकता॥
कहाँ अवकाश इतना व्यर्थ की बात करें जो या।
यही सौ बात की है बात जाना हो नही सकता॥

करो हरदम हृदय स पाठको गुन गान भारत का।
बढाओ प्रेम आपस म बढे सम्मान भारत का॥
बना तुम भक्त हिन्दी क तुम्हारी मातृ भाषा है।
बिना उसके न अब सम्भव कि हो उत्थान भारत का॥
तुम्हारे उस प्रचुर धन से भरे घर अन्य देशो क
नहीं तुम म रहा क्या स्वल्प भी अभिमान भारत का॥
अगर हो तो करो तुम मत विदेशी वस्तु का आदर।
करो एसा कि उन्नत हो कला विज्ञान भारत का॥
सुशिक्षा क बिना होगी नही उन्नति कभी कुछ भी।
बढाओ देश म इसको अगर हो ध्यान भारत का।

बनो विश्वेश के सेवक करो यह प्रार्थना उससे।
दया कर दो विभो। फूले फले उद्यान भारत का॥

१३४—आचार्य सूर्यनारायन—आपका जन्म भरतपुर के एक सम्भ्रान्त ब्राह्मण कुल में अगहन शुक्ला ३ संवत् १९४३ वि० को हुआ है। इनके पिता का नाम प० मुरालीराम है। सन् १९१४ ई० में शास्त्री परीक्षा उत्तीर्ण करने पर आपको संस्कृत पाठशाला का प्रधान अध्यापक नियुक्त किया गया जहाँ सन् १९५१ ई० तक कार्य किया। पंडितजी को पढ़ने लिखने में विशेष रुचि है और वृद्ध होने पर भी पढ़ते ही रहते हैं। आपके व्यक्तित्व में शिशु सारल्य और प्रौढ़ों के गाम्भीर्य का सुन्दर समन्वय दृष्टिगोचर होता है। अभी सन् १९५५ ई० में आपने संस्कृत की आचार्य परीक्षा उत्तीर्ण की है। आप हिन्दी और संस्कृत दोनों ही के प्रकाण्ड विद्वान् हैं और दोनों भाषाओं में सुन्दर काव्य रचना करते हैं। यों तो आपकी कविताओं में सभी रसों का आभास मिलता है किन्तु वीर और श्रृंगार रस पर विशेष अधिकार है। उदाहरण देखिए—

ब्रह्मा के प्रति कवि की उक्ति (कवित्त)

तापन पै ताप हौं सहने का तयार यार
मत राख कसर जो होय तेरे बस की।
लिख दे दुख दारिद मन चाहे भलेही तू
लिख दे अनेक रेख चाहे अपजस की।
लिख दे थिर जंगम की जोनि मे जनम चाहे
एक रेख तेरी पर हिय रहै कसकी।
मेरे तो लिलार भाई कबहूँ तू लिखियो ना,
कविता सुनाय वो सु नीरस का रस की॥

शुद्ध श्रृंगार

रम्भा सी रमीली बाम कामकी कलोलन में
भीने नव निचोलन में चन्द की कला सी है।
अमी मधुरिमा सी है अधर अमोलन में
शम्भु कुच गोलन में गरल कालिमा सी है।
सुकवि 'दिनेशजू' की आशा सब पूरिबे को,
चिन्तामणि सामी कैधों कल्प-लतिका सी है।
बनन मैं सुधासी औ सुगासी है ननन मैं
पद्मा सान्द्रा मी मिन्दु मयंक निकामी है॥

हास म सुधा सी और चपलासी उजास म है,
लास अरु विलास म तो खासी मनका सी है।
शील म उमा सी रग रूप मे रमा सी चारु,
वाय रचना म तो सहायक शारदा सी है।
सुकवि दिनेश जाकी मूर्ति के उपासी हैं
वह मन-मन्दिर की उपास्य देवता सी है।
इन्दु की कलासी सिन्धु मथि क निकासी हरि
मेरे जान ये तो इन्दु मथि के निकासी है॥

नेत्र और कृपाण का रूप

दोनो ही पानी दार दोनो ही की तीखी मार
दोनो ही धार धर कटीली करी जानी हैं।
दोनो ही करती खून खूब ये हजारो ही का
दोनो ही असर तपन मौके प दिखाती हैं।
कहत दिनेश दोनो कौंध जाती बिजली सी
दोनो चोट करके आर पार हो जाती हैं।
मेरे जानि दोनो म अन्तर इतना ही यार
असि चूक जाती आखें काम कर जाती हैं॥

जवाहरसिंह का दिल्ली पर चढाई

बब्बर के वश म हुए शाह मोहम्मद जू
एसे है जब्बर क चढाई निज बरात हो।
दिल्ली दुलहिन एक लहिमा म ब्याह लई
जाका दहज यहा अब तक लखात हो।
सूजा सपूत वीर जाहर है जवाहर तू
बाप प त बाकी रहे नगन चुकात हो।
प्यासी रणचडी की प्यास के बुझान हेतु
माना तज पानी की द्विधार बरसात हो॥

सवया

कलधौति सी कान्ति लस तन की अधरान सुधा सुषमा अपनाई।
मृदु बनन औ ऋजु नैनन ने, सरलाई विहाय गही कुटलाई।
कच भारहू कौं न सम्हार सके कुच भार कमान लौं देत लफाई।
करि यचन कामिनी को मिसरी मनु पीन उरोजन लौन चुराई॥

तन की द्यु ति देखि चप चपला निहि सौरभ सों जलजात लजाई ।
जिहि रूप अनूपम का लखि क रति रूपहु म दरशात फिराई ।
मर ऊपर आनन को धरिके, तिय सोच ,रही प्रिय को निठुराई ।
विकस अरविन्द म चन्द मनों, अस सोय रह्यो अब लों अलसाई ॥

कवित्त

प्रजा प्राण गाहक हो जा प बनाहक तुम
नाहक आसमान म वितान से तन रहो ।
जीवन मीच लेत मित्र द्वारा बहुकरा स ही
देते न बूद निज स्वारथ म सने रहो ।
स्वाति वारि बपा बिन मरेंगे मनस्वी खग,
- चाहे सि धु सम्पति सब तुम्हारे ही बने रहो ।
मघवा के इशार से एमे उच्च आसन प,
तुम इस कुशासन से कब तक बने रहो ॥

# प्रकरण ५

## वर्तमान-काल

साहित्य वाचस्पति गोकुलचन्द दीक्षित —सम्वत् १९६६ वि० म श्री हिन्दी साहित्य समिति भरतपुर के स्थापित होते ही यहा के हिन्दी प्रचार एवम् प्रसार काय ने एक नया मोड लिया और भाव तथा भाषा दोनो म आश्चयजनक परिवतन होने लगा। समिति के प्रधान मत्री जगन्नाथदास अधिकारी और राज्य पदाधिकारी मयाशकर याज्ञिक के प्रयत्नो के फलस्वरूप साहित्य सृजन का काय द्रुत गति से अग्रसर होने लगा। यदि एक ओर प्राचीन हस्त लिखित पुस्तको की खोज होन लगी तो दूसरी ओर 'भरतपुर पत्र' जसी पत्रिका को जन्म देकर गद्य प्रसार काय भी प्रारभ कर दिया गया। अधिकारी जगन्नाथदास प्रकाण्ड पण्डित दूरदर्शी, समाज सुधारक और राष्ट्रवादी होन क साथ २ बडे काव्य प्रेमी और हिन्दी प्रचारक भी थे। यह इन्ही क सगग का फल था कि तत्कालीन भरतपुर नरेश किशनसिंह न हिन्दी को राज्य भाषा घोषित कर प्रत्येक राज्य कमचारी को उसका पढना अनिवाय कर दिया इस प्रकार राजा और प्रजा दोनो म प्रोत्साहन पाकर हिन्दी का विकास तीव्र गति स होने लगा।

अपने आश्रयदाताओ क वीर रसात्मक चरितकाव्य तथा जन साधारण को आर्पित करने वाले शृगार और भक्ति क फुटकर छन्द लिखने की जो परम्परा महाकवि सोमनाथ, सूदन और राम काल से क्रमश चली आ रही थी, उसम राष्ट्रीय विचार धारा का बहुत अभाव था। इसका विकास वतमान काल म ही हुआ। अब वीर शृगार और भक्ति के पदो के साथ २ राष्ट्रीय उद्बोधन क पद्य भी बनने लग परिणाम स्वरूप ब्रजभाषा क स्थान पर धीरे २ खडी बोली का परिचलन होने लगा। गोकुलचन्द दीक्षित एसे ही सक्रमण काल में उत्पन्न हुए थ। उनका खडी और ब्रजभाषा दोनो पर समान अधिकार था। जिस प्रकार व सुन्दर कविताओ द्वारा जनता का मनोरजन करत थे उसी प्रकार गम्भीर और विचार युक्त लेखो द्वारा समाज के ज्ञान की अभिवृद्धि भी। हिन्दी

प्रचार के लिये आपने कई पत्र पत्रिकाओं का सम्पादन भी किया और समिति के मंच से रस-रंग कवि दरबार और कवि सम्मेलन आदि का आयोजित कर जनता में हिन्दी के प्रति अभिरुचि उत्पन्न करने का भागीरथ प्रयत्न किया।

गोकुलचन्द दीक्षित का जन्म इटावा जिले के बरना नामक ग्राम में सम्वत् १९४८ वि० मार्ग शीर्ष शुक्ला ११ को हुआ था। बचपन में मातृ सुख से वंचित होने के कारण इनका पालन पोषण इनकी ताई ने किया। दीक्षितजी के पिता स्टेशन मास्टर थे, अतः उनको अधिकतर घर से बाहर रहना पड़ता था। फलतः इनका शैशव मातृ पितृ सुख से वंचित रहकर नीरसतापूर्ण एवम् कष्टमय व्यतीत हुआ। आपकी प्रारम्भिक शिक्षा आपके पितामह पं० लालमणि दीक्षित के संरक्षण में आरम्भ हुई परन्तु किन्हीं कारणों से इनका पाठशाला जाना बन्द हो गया और ये घर पर ही शिक्षा प्राप्त करने लगे। थोड़े दिनों के पश्चात् इनको इटावा जाने का अवसर प्राप्त हुआ, जहाँ इन्होंने मैट्रिक परीक्षा उत्तीर्ण की। आपके पिता रेलवे कर्मचारी होने के कारण इनको भी रेलवे में ही नौकरी लगाना चाहते थे, किन्तु दीक्षितजी को यह बात रुचिकर प्रतीत न हुई और ये भरतपुर चले आये।

यह युग आर्य समाज के सिद्धान्तों के प्रचार तथा प्रसार का था। सौभाग्यवश दीक्षितजी एक आर्य समाजी साधु के सम्पर्क में आये और कट्टर आर्य समाजी बन गये। इन्हीं साधु से इन्होंने संस्कृत का अध्ययन किया और कुछ दिनों के अनन्तर इस्लाम धर्म का ज्ञान प्राप्त करने के लिये उर्दू फारसी का भी अच्छा ज्ञान प्राप्त कर लिया। इन्हीं दिनों आपको भरतपुर में सरकारी नौकरी मिल गई जिससे यहीं स्थायी रूप से रहने लगे। राष्ट्रीय विचारों के पोषक होने के कारण सन् १९२० में आपको गिरफ्तार कर लिया गया और इनके लगभग १०००० पुस्तकों के संग्रह को पुलिस द्वारा नष्ट भ्रष्ट कर दिया गया। निदान सन् १९३१ में इन्हें राजकीय सेवा से मुक्त होने को बाध्य होना पड़ा। परिणाम स्वरूप आपको आर्थिक कठिनाइयों का सामना करना पड़ा, किन्तु विद्या व्यसनी होने के कारण साहित्य सृजन में संलग्न रहे। कविवर चम्पालाल 'मंजुल' लिखते हैं —

कविता कुमुदनि मुस्करत नव रस टरत अमंद।
चन्द्र नाम धरि चन्द्र सौं उदयौ गोकुलचन्द॥

काव्य सृजन के अतिरिक्त ये असाधारण गद्य लेखक भी थे और ऐतिहासिक तथा शोध पूर्ण कार्यों में निरन्तर लगे रहते थे। इनकी लिखी हुई १३ पुस्तकें प्राप्त हुई हैं जिनके नाम इस प्रकार हैं —(१) ब्रजेन्द्र वंश भास्कर (भरतपुर का

इतिहास ) (२) बयाने का इतिहास (३) भार यात्री (४) शृंगार विलासिनी ( देव ) (५) दशनानन्द ग्रन्थ संग्रह (६) षड दर्शन सम्पत्ति (७) वैशेषिक दर्शन (८) मीमांसा दर्शन (९) धर्मवीर पं० लेखराम ( जीवनी ) (१०) भारत सञ्जीवनी (११) भगवती शिक्षा समुच्चय (१२) विदुर नीति (१३) बिहारी सतसई की टीका (चित्र काव्य)। इनकी कविता का उदाहरण लीजिए —

कवित्त

नपथ नभ निहारो लाल अवली सुमेघ चार
विजुली चमकि निकट निमा आई है।
चकित चोट बूँदते काम वेवली करत
धुलाये निसान मेकी चन्द्र" बन भाई है।
रवि ढकि तिमिर छपाकर मलीन कर,
आपु ही बली बन क अधेर घन छाई है।
तरप लखि आउ प्यारे ऐकली नवल वस
ननद ग माय सग लीन सुधि नसाई है॥

१३६—किशोरीलाल—ये जाति के अग्रवाल वैश्य और भरतपुर के हास्यरस के प्रसिद्ध कवि गिरिराज प्रसाद मित्र के अग्रज थे। इनका जन्म श्रावण शुक्ला १ सवत् १९४५ को हुआ था अतः इनका कविता-काल सम्वत् १९६२ से प्रारम्भ होताहै। इनकी कोई पुस्तक तो नहीं मिलती पर फुटकर कवित्त अवश्य पाये जाते हैं। आपकी कविता अधिकतर भक्तिपरक तथा उपदेशात्मक होती थी। भाषा और भाव दोनों की दृष्टि से इनकी रचनाएं उत्तम हैं। उदाहरण देखिये —

दान घाटी वर्णन (कवित्त)

दारा देवतान की धर धर मनुज देह
आवें जहाँ मोहन विराजे बीच घाटी म।
भनत 'किशोर' संग गोपिन के गोरस ले,
षोडस वर्षीय कला सानद सो छाटी म।
मोहन चरावें गया सग सोहैं वल भया
ले ले साथ ग्वाल बाल मागें दान हाटी म।
फूलन की टाटी म क दान रस हाटी बीच
माग टू का मोक्ष मिल ऐसी दान घाटी म॥

पावस वर्णन (कवित्त)

मज्जल वरन अग भूत वीर मेवो वीर,
निविधि ममोर म्वान बाहन मजायो है।
भनत किशोर नव अकुर त्रिशूल सोहै
खप्पर तलाव टौरू दादुर गुन गायो है।
धनुष त्रिपुड कच्छा सूखी घन सोभित है
नूपुरन घार मोर शोरन मचायो है।
करत सुगध मधुपान कर प्यारे अति
पावस न हाय क्षत्रपाल बनि आयो है॥

काई लाजवान कोई कइयक विधान पढ़े
काइ अभिमान काइ ध्यान ना तजत हैं।
काई बाग बावरी तलाव कूप अमनाना
कोइ ग्रह नह क सनह सरसत हैं।
भनत 'किशोर' केते राज काज दूर रह
केते योग सिद्ध के उपाय दरसत हैं।
कहा धन धाम धर लेउग सरा म
भय जीरन जग में तीऊ राम ना भजत हैं॥

करद दरखास्त स मरी नगी, करक दया भक्ति हिय भरदे।
भरद पुनि नान की ज्योनि घनी बम पूरन श्राम मेरी करद॥
करद मम मगल काज सुपूरन, पापन केर हिया हरदे।
हरद दुख द्वन्दन नेवि अब तू 'किशोरहिं' मानु अभ करद॥

१३७—पन्नीलाल—ये जाति के अग्रवाल वश्य और भरतपुर राज्यान्तगत कामवन के निवासी थे। इनका जन्म वशाख सु० १२ स० १९५० वि० का हुआ था। आपका कोई ग्रन्थ ता उपलब्ध नही हो सका है केवल फुटकर कविताए प्राप्त हुई हैं। इनकी कविताओं का विषय 'होरी' है। उदाहरण देखिए—

दोहा

रग मटकिया हाथ न खडी बरावर वाम।
होरी खलें परस्पर हिल मिल राधश्याम॥

झूलना छन्द

होरी म कर जोरी कारी रग की कमोरी, गोरी वयी हैं,
मरारी, मुख मल दई मुगरी है।

तक मारी पिचकारी भर प्यारी प डारी फारी न्यारी
खीच किनारी नारी सारी हिम्मत हारी है ॥
बाला नई नवेली बोली होली छेड हाली चोली
तडकी श्याम ग्रमोली होली देखी श्याम तुम्हारी है ।
जोडी लिये सग दग मृदग मोचग चग सगियन
मे भग रग खेलत विहारी है ॥

दोहा

नई चू दरिया रग म रग दई नद क छल ।
हम रसिया पगिया रग, या अगिया क गल ॥

१३८—प्यारेलाल —ये जाति के अग्रवाल वश्य और डीग निवासी लाल नीराम के पुत्र है। इनका ज म सम्वत् १६५० वि० मे हुआ। इनके पद बहुत ही सरल सरस और भाव पूर्ण हैं। कुछ अवतरण देखिए —

उमडो है देश प्रेम को सागर ।
नव जीवन नव नेह दिखावत नव यु ग करत उजागर ।
जाग जाग प्रिय नागरी, कहै व्रजेश नव नागर ।
हि द वासनी मृदुल हासनी, हिन्दी सब गुन आगर ।
तृष्णा ताप हर प्यारे हिय को, प्याय पियूष भर गागर ।
उमडो है देश प्रेम को सागर ॥

सवया

सौख्य सुधा सरसावन को सागर समान सिला ही रहै ।
हुस हस के हिलोरे लेत हिया नित हेत को ओर हिला ही रहै ।
रतिराज की मौज मनावन को मन एक से एक मिला ही रहै ।
नित आपसी प्रेम के पालन को उर प्रेम-प्रसून खिला ही रहै ॥

कवित्त

अद्भुत आभास अलौकिक तमास जाके
देत है दिखाय छटा जावन नवीन की ।
दिल दोय एक कर पास कर दूरन को
देत है सुधार प्रीति भव के भवीन की ।
हारि भखमारि विद्वान हू विचार रहे
आशा निराशा भइ खासा कवीन की ।
प्राणी मे पीछे जो प्राए ना पयान करे
कौन परिभाषा एस प्रेम परवीन की ॥

सवैया

चहुँ ओर निहारत दीखै नहीं कछु गुंजन काहे पै आन अली है।
निसि-चंद की ज्योति में ज्योति मिली जहँ प्रेम के रंग में रंग रली है।
आई अहा ये सुगंध कहा सों सुरन मिली कहा कंज कली है।
नंद नन्द को नाम लियो जबही तब जान परी वृषभान-लली है॥

१३९—हरिकृष्ण 'कमलेश'—य डीग के निवासी और जाति के ब्राह्मण हैं। इनके पिता पं० घासीराम डीग के प्रसिद्ध मिश्रा में थे। 'कमलेशजी' का जन्म सं० १९५० वि० में हुआ। साहित्य प्रेमी होने के कारण आपने हिन्दी की प्रयत्न सराहनीय सेवाएं की हैं। राष्ट्रभाषा हिन्दी के प्रचार एवम् प्रसार के लिए आपने डीग में हिन्दी पुस्तकालय की स्थापना कराई जहां समय २ पर साहित्यिक आयोजन होते रहते हैं। आप अधिकारी जगन्नाथदास के समय से ही कविता करते चले आ रहे हैं। सत्यनारायण कविरत्न और आपकी रचना शैली में बहुत कुछ समानता पाई जाती है। कमलेशजी एक उच्च कोटि के कवि हैं इसमें कोई संदेह नहीं। आपकी रचनाएं बड़ी ही सरस मधुर तथा हृदय स्पर्शनी होती हैं। सफल कवि होने के साथ २ आप कुशल-हस्त वैद्य भी हैं। इनकी रचना के उदाहरण नीचे प्रस्तुत किये जाते हैं—

प्रेम

लगन लगाई।
बिनु जाने आपुही अचानक निजकर कुबुधि बिसाई।
जानन ही जिन नेह लगायो निसि दिन जान सताई,
लाक लाज कुल की कछु कान न या मग यही भराई।
कछु जादू के जाल जड़ीसी के कछु मूल भुलाई
तन मन स्वाभिमान सुधिबिसरी मोहन मंत्र लुभाई।
माधव की मधुरी मुरली सुनि सहजें हिये समाई,
निज जीवन पिय ऊपर वारो रूप सुधा छवि पाई।
मगन रहत पीतम रस राची प्रेम-मंत्र मन नाई,
वारि दई हरि की छवि ऊपर त्रिभुवनकी ठकुराई।

मुरलिया

मुरलिया मोहन मंत्र भरी
जमुना कूल कदम्ब तर बाजत हरि के अधर धरी।
गोकुल की कुल बधुन जाहि सुन दौर कूल गाज परी
प्रेम-महानद माहि बिलानी लाज जहाज भरी।

शरद वर्णन

मत्त मदमातो सरितान्नो ना रह्यौ है मद
रही नाँहि मारग में कीच की निशानी है।
मघन की गजन है न दामिनि की दमकन है,
दादुर मडली की सुनि आवत न वानी है।
झिल्ली झनकार नाहि मोर हू पुकारें नाँहि
कूक कोकिलान की जहान सो विलानी है।
दूर भई गिरिराज चचलता पावस की,
कढ़ि आये श्वेत बार रही ना जवानी है॥

हेमत वर्णन

जूता होय पावन मे रुई को पजामा होय
काट टोपा रुई के हो कृपा भगवन्त की।
सौर होय गद्दा होय ओढ़िवे बिछाइवे कूँ
अगिन को अगीठा होय बठक एकान्त की।
गुड होय तिल हाय गम गम वरे होय
नारि हो अनोखी प्यारे कन्त गुनवन्त की।
गिरिराज' बाजरे की खीचरी मे घीउ हाय
ऋतु का उसार पूछ शिशिर हिमन्त की॥

अन्योक्ति

सुवन समान स्वान हमने था पाला एक,
खुश होते थे जिसे मलकर हिलाने मे।
गोदी मे उठा के चिपटाते कभी चूमते थे,
सुख पाते थे लस्सी दूध के पिलाने मे।
रवडी मलाई खोवा खुरचन मगाई खाड
स्वप्न म न राखी कमी जिसके खिलाने मे।
देखा गिरिराज' आज अजब तमाशा मित्र
काठन वो आता वही आँख के मिलाने म॥

हास्य

मारे है मच्छरों के दल के दल 'गिरिराज'
चटियों के यूहन के व्यूह हनि डारे है
केंचुआ के कटक कटीले काटि डारे सब
खचि खचि मक्खिया के पखरे उखारे हैं।

गजब गिजाइन प गरजि परे हैं टूट
मारि मारि दुश्मनो के हौंसले बिगारे हैं।
नीगुरो प झपट मिली न झट भागे भीरु,
वीर हम वाह ! जग जौहर हमारे हैं॥

दूर यदि हमसे रहोगी एक इंच प्यारी
हमको भी दम इंच हट के ही पाओगी।
नाक कर नहीं सो सनेह ना लहोगी लाहु
'गिरिराज' करके गुमान पछिताओगी।
खिल उठती हैं कली पाकर हमारा संग,
मस्त मधुकर है फिरि चाह कर चाहोगी।
एंठी ही रहो तो एंठ तुमको धरेगी एंठ
हमको कलपाओगी न आप कल पाओगी॥

सीस सिला नहिं होगी भले
पर सुन्दर माँग बराबर होगी।
शाहन पाग की होगी नहीं,
नहिं टोपी की ख्वाहिश चित्त मे होगी।
प्याली शराब की होगी जरूर
औ पाकिट कबी मो गानी न होगी।
शान निराली न होगी कभी
गर मूछ की पूछ कटाली न होगी॥

१४२—रघुवरदयाल—ये डीग निवासी दामोदरलाल के पुत्र और जाति के ब्राह्मण थे। इनका जन्म संवत् १९५८ वि० में हुआ था। इन्होंने तीन पुस्तकें लिखी हैं—(१) श्री कृष्ण जन्म (२) श्रवणकुमार और (३) लावन की महतारी। इनके ख्याल झूलना लावनी और गजल आदि बहुत सुन्दर बन पड़े हैं। उदाहरण देखिए—

धर वेश छल पनहारी जल भरन चले बनवारी॥ टेक
एक दिना उठ प्रात श्याम नें, ऐसो मतो उपायो है।
नख शिख ते शृंगार बनाकर, नवल नारि बन आयो है॥
रतन जटित इंडुरी सिर सोहै, कंचन की धर भारी।
धर वेश छल पनहारी जल भरन चले बनवारी॥

मेरी टेर सुनो गिरधारी रोवे द्रुपद सुता सुकमारी ॥ टेर
पापी दुसासन पाप कमायो, सभा बीच मोय खेंच के लायो।
अब चाहत करन उघारी मेरी टेर सुनो गिरधारी॥
पाचों पति न मौन गह्यो है, काहू के बल नांय रह्यो है।
तुम ही का लाज मुरारी मेरी टेर सुनो गिरधारी॥
मेरी लाज के आप रखैया, कष्ट हरो हे कृष्ण कन्हैया।
धाओ वेग वनवारी मेरी टेर सुनो गिरधारी॥
तू नारायन है औ जग तारन, रघुवर जन के काज सम्हारन।
आइये गरुड सवारी मेरी टेर सुनो गिरधारी॥

१४३–रामप्रिया माथुर –आपका जन्म सन् १६०१ में दीग के सम्भ्रान्त कायस्थ कुल में हुआ था। आपके पिता सुप्रसिद्ध इतिहासकार मुंशी ज्वाला सहाय थे जिन्होंने राजस्थान एवम् भरतपुर राज्य का शोध पूर्ण इतिहास लिखा है। पर्दे की प्रथा होने के कारण आपकी शिक्षा घर पर अपने पिता तथा भाई डा० काशीप्रसाद की देख रेख में हुई। इनका विवाह भी एक प्रसिद्ध कुल में हुआ। इनके पति धौलपुर निवासी डा० दीनदयाल बड़े ही साहित्य प्रेमी हैं और उन्हीं की प्रेरणा के फलस्वरूप इनकी काव्य प्रतिभा प्रस्फुटित हुई। इनकी भाषा सरल मधुर और प्रसाद पूर्ण है। इनकी रचनाओं से इनकी सहृदयता रचना कौशल और भाषा पर अधिकार अच्छी तरह प्रमाणित होता है। इनको समस्या पूर्तियों पर कई बार पदक भी मिल हैं। साहित्यानुराग के साथ २ आपको समाज सुधार में भी विशेष रुचि है। ये भरतपुर राज्य में व्रज जया प्रतिनिधि समिति की सदस्या भी रह चुकी हैं। स्त्री समाज को जागृत करने के लिये आपने सन् १६५० में धौलपुर में 'महिला विद्या मंदिर' की स्थापना की जहां सकड़ो बालिकाएं शिक्षा प्राप्त करती हैं। इनकी रचना के कुछ उदाहरण नीचे दिये जाते हैं —

नारी के प्रति

किस चिन्ता में डूबी हो तुम, सोच रही हो क्या मन में।
निर्निमेष नयनों से किस को खोज रही हो क्षण क्षण में॥
कहाँ सुहागलीन प्रतिभा की छटा छिपा ली जीवन में।
मानव जीवन मर्यादा जो, श्रेष्ठ रही प्रतिपालन में॥
छीन लिया अस्तित्व तुम्हारा नकली रंग चढ़ाया है।
अब जाना मायावी जग ने तुमको बहुत सताया है॥

जिस स्वतन्त्र भू पर प्रतिपालित था य समुचित आदेश।
महाशक्ति के करगत ही हु, विश्व शांति का शुभ सन्देश॥
करो मान उस नारि वर्ग का जो है महा शक्ति का वेश।
हुआ नहीं करता कदापि उस शुद्ध शक्ति का भी निःशेष॥
वेदों न इस परम्परागत गुण का सुयश सुनाया है।
अब जाना मायावी जग ने, तुमको बहुत सताया है॥

दुर्गा बन लक्ष्मी रानी न किया सुशोभित रण आंगन।
पद्मा पवित्र पतीव्रत का ही समझी थी निज जीवन धन॥
मीरा की क्या कहें कहानी, अमर हुई वो यागिन बन।
मत बिसराओ उस गौरव को, करो शीघ्र फिर आवाहन॥
उच्चासीनता, कायरता न, नीचा सदा दिखाया है।
अब जाना मायावी जग न, तुमको बहुत सताया है॥

क्या कहती हो ? राह नहीं है बाधाएं हं अकथ अनक।
किन्तु नहीं साहस दृढ़ता से, करो क्रान्ति का भी अभिषेक।
कुछ परवाह नहीं जो आवे, कठिन कष्ट एक स एक।
जमी रहो उत्सर्ग भाव से किन्तु तजो मत विमल विवेक॥
डर तब तुमको क्या है तुमन निज कर्तव्य निभाया है।
अब जाना मायावी जग न तुमको बहुत सताया है॥

क्रान्ति उठेगी प्रासादों से जहाँ विलासिता करती नृत्य।
जहा नारि क माग निरकुश, निर्दयता का होता कृत्य॥
क्रान्ति उठेगी अस्तित्वों की, जहा मिटाया ह शुचि सत्य।
रहा न जिनका वद निहित निज अधिकारों का भी अधिपत्य॥
क्रान्ति जननि है अमर शान्ति की, सोता जगत जगाया है।
अब जाना मायावी जग ने, तुमको बहुत सताया है॥

राम वियोग

हहरि हिरान से हरित अहग्नि में,
तीरन म कौन तीर राम के पवार है।
त्यागि तृन नीर ले अनिंदाय अधार दृग
नैनि राह यानि स्याम भए अति कारे हैं।
नील जल मॉहि नभ मंडल की छाह छुए
धरन छितिज कहुँ धाम्न पसार है।

औध कानवासी मृग जीव तिन्हें "राम प्रिया"
　　सूने से दिखात भ्रम सरजू किनारे है ॥

औध ही विलोक अब, पावत न चित्त थिति
　　विकल वदन सो वियोगन के मारे हैं।
सूने स्वर्ण धाम सब राम बिन राम प्रिया
　　नरक निवास ज्यों निराट अंधियार हैं।
मनुजन की कौन कहै, जीव और जन्तु सब,
　　औधि औधि आवन की आस निरवार हैं।
कोऊ बिलखाएं कोऊ धीरज बधाय कर
　　कोऊ जप जाग जोय सरजू किनारे हैं॥

केकि कंठ नाद यह, बाँसुरी निनाद जानि
　　नाचती हैं गावती है संग में सुमीता हैं।
ठाँव ठाँव देखती हैं मायु को स्वरूप वह
　　आपु ही के नेम और प्रेम में पुनीता हैं।
देखि देखि स्याम रंग क्रीडनि हैं यमुना में
　　नीर में अधीर हो डालती बिनीता है।
ऊधो कहै माधो जू गोपिन के प्रेम तले,
　　कहा है विराग और कौन चीज गीता है॥

गेह को सनेह त्याग दीन्हों अरु देह को हु,
　　मन में निहारी मंजु मूरति की चिन्ता है।
जमुना दुकूलनि पर भेंटति है धाय धाय,
　　तरु सों तमालन सों अतिशय बिनीता है।
लेहु स्याम लेहु स्याम टेरती सम्हारती हैं,
　　दौननि में हाथ दधि, और नवनीता है।
गोपिन के नेम प्रेम आगे हरि ऊधो कहै,
　　कहा है विराग और कौन चीज गीता है॥

१४४—रावत चतुर्भुजदास साहित्याचार्य—आपका जन्म एक प्रतिष्ठित चतुर्वेदी कुल में संवत् १९६०वि०में हुआ है। इनके पिता का नाम श्रीराधा-मोहन चतुर्वेदी था। ये बडे ही हंस मुख और सरल प्रकृति के हैं। बचपन मेंही आपको अभिरुचि काव्य सृजन की ओर थी परन्तु इसका प्रस्फुटन

